२०८ तदेवाद्य तवैव हि वक्त्र न भ्राजते प्रभो।
रामसायकनिर्भिन्न रक्त रुधिरविस्रवै ॥३७॥
२०९ विशीणमेदोमस्तिष्क रुक्ष स्पदनरेणुभि ।
हा पश्चिमा मे मप्राप्ता दशा वैधव्यदायिनी ॥३८॥
२१० या मयासीन्न सबुद्धा कदाचिदपि मदया।
पिता दानवराजो मे भर्ता मे राक्षसेश्वर ॥३९॥
पुत्रो मे शक्रनिर्जेता इत्यह गर्विता भशम्।

—युद्धकाडे सग ११

२०८ हे प्रभु, वही तुम्हारा मुख आज नही चमक रहा है।
रामके वाणोमे क्षत विक्षत खूनके बहनेसे लाल ॥३७॥
२०९ चर्बी निकली मस्तिष्कवाला हो, रथकी धूलियासे रूखा है।
हा, वैधव्य देनेवाली मेरी अतिम दशा प्राप्त हो गई ॥३८॥
२१० जिसे मैं मन्दमतिने कभी नही सोचा था।
मेरा पिता दानवोका राजा, मेरा पति राक्षसोका ईश्वर ॥३९॥
मेरा पुत्र इन्द्रका जीतनेवाला, यह सोचकर मैं बहुत गव करती थी।
—युद्धकाड सग ११

प्राय छ शताब्दियोंके धीरे-धीरे परिवतनके बाद ईसवी-सन के आरम्भ के साथ हमारी भाषायें एक नया रूप लेती ह, जिसे हम प्राकृत कहते ह। पालियो और पीछे अपभ्रशोका अनेक भाषाओ का सामूहिक नाम होना सभी नहीं स्वीकार करते, किन्तु प्राकृतके बारेमें यह बात नही ह। आधे दजन प्राकृतोका उल्लेख हमारे प्राचीन ग्रथकारोने भी किया ह, और वह उनसे भी अधिक रही होगी, इसमें सन्देह नहीं। ग्रथकारोने सिफ उ हीं प्राकृतोका उल्लेख किया या उनके व्याकरण बनाये, जिनका साहित्य लिपिबद्ध हो गया था। यद्यपि शुग कालमें वदिक-युगके पुन लौटानेकी कोशिश की गई थी, जिसका सुफल "महाभारत" और "रामायण" ह, कि तु लोक भाषायें उपेक्षित नहीं की गई थीं। गुप्त कालके आनेसे पहले तक प्राकृतका अभिलेखोंमें उपयोग यही बतलाता ह, कि राजकाजमें प्राकृतोका काफी स्थान था। ब्राह्मण-भिन्नधम तो उसे अपनी धार्मिक भाषा भी मानते थे। इसी कारण जन आगम प्राकृतमें सुरक्षित हुये। कुछ बौद्ध निकाय (सम्प्रदाय) भी अपने पिटकोको प्राकृतमें पढते थे। दुर्भाग्य से उनका कोई अवशेष नहीं मिलता, कि तु चीनी पयटकोने उल्लेख किया ह।

प्राकृत-काल सस्कृत कविताका सुवण-युग ह। इस सुवण-युग के थोडे ही से प्राकृत छींटे "गाथासप्तशती", "सेतुबध" आदि के रूपमें हमारे ऊपर पडे। इस युगकी सस्कृत कविताका आरम्भ अश्वघोषसे, चरम उत्कष कालिदाससे और अन्त भारविसे होता ह। आरम्भिक कालके कवि अश्वघोष, भास, आयशूरकी वाणी कितनी ही जगहों पर अनगढ सी मालूम होती ह, लेकिन उसका स्वाभाविक सौंदय अपना अलग आकषण रखता है। इस अनगढपनको कालिदासने दूर किया, साथ ही उसकी स्वाभाविकताको बहुत हद तक कायम रक्खा। प्राकृत-कालके बाद के काव्योको जिस तरह अस्वाभाविक और जटिल होते हम देखते ह, उससे प्रश्न होता है, कि प्राकृत-कालमें वसा क्यो नहीं हुआ? इसका एक कारण लोक भाषा भी थी। प्राकृत अपने उच्चारणमें भारी भेद रखते हुये भी व्याकरणमें

संस्कृत से बहुत नजदीक थी। कोई प्राकृतभाषी यदि संस्कृत के उच्चारणोका बोध रखता, तो उसे संस्कृतके समझने में कोई दिक्कत नही थी। दोनोके सुबन्त तिङन्तके रूप एक तरह से चलते थे। इस कालके कवियोको यह ध्यान रखना था, कि हमारी कविता थोडे से वैयाकरणो या अपनी गोष्ठीवाले लोगो तक ही सीमित न रहे, बल्कि उनकी कदरदानी करनेवाले समाजके अधिकसे अधिक लोग हो। इसके लिये जरूरी था, कि व्याकरण और भाषाके अपरिचित नियमो और अप्रचलित प्रयोगोको लानेकी कोशिश न की जाये। प्राकृत कविता स्वय भी सातावहन कालमें ऊचा स्थान प्राप्त कर चुकी थी, इसलिये संस्कृत के कवि उसकी तरफ नाक भौं नही सिकोड सकते थे। दरबारी और कदर दान भी अभी अपरिचित और अप्रयुक्त शब्दोको देखकर वाह वाह नहीं करते थे, इसलिये भी कवियो पर अकुश था। लेकिन, इस कालके अतमें भारविने इस तरफ कदम बढा दिया था। एक बार कदम बढ जाने पर अकुश रखना मुश्किल था, और इसका अत श्रीहर्षके साथ होना ही था।

इस कालमें नाटक और पद्य काव्य रचे गये। भास और आर्यशूरके समकालीन रुद्रदामा के गिरनारवाले अभिलेखसे पता लगता ह, कि गद्य काव्यकी ओर भी अच्छी प्रवृत्ति हो चुकी थी। आर्यशूरकी कृति तो वस्तुत चम्पूकी तरह गद्य पद्य-मिश्रित है।

## १६ अश्वघोष (५० इ० पू०)

पालियोंके बाद ईसवी सनके आरंभके साथ हम प्राकृतकालमें प्रवेश करते हैं। इसी समय हम इतिहासके अनिश्चित कालसे निश्चित कालमें प्रवेश करते हैं। संस्कृत (वैदिक) और पालियोंके बाद प्राकृत, भाषा-साहित्यमें समृद्ध सामग्रीके साथ ही अवतीर्ण नहीं होती, बल्कि इस समय अब लेखनके साधनों—स्याही, ताल पत्र या भोजपत्र— का अधिक इस्तेमाल होने लगा, तथा शताब्दियोंसे कंठस्थ करके लाये गये ग्रंथोंको लिपिबद्ध करनेके साथ नये ग्रंथोंको भी पत्रपर उतारनेका रवाज चल

### १ सौन्दरनन्द—

#### (१) गमन प्रार्थना

१ स चक्रवाक्येव हि चक्रवाकस्,
तया समेतः प्रियया प्रियार्हः।
नाचिन्तयद्वैश्रवणं न शक्रं
तत्स्थानहेतोः कुत एव धर्मम् ॥२॥

२ लक्ष्म्या च रूपेण च सुन्दरीति
स्तम्भेन गर्वेण च मानिनीति।
दीप्त्या च मानेन च भामिनीति
यातो बभाषे त्रिविधेन नाम्ना ॥३॥

३ सा हासहंसा नयनद्विरेफा पीनस्तनात्युन्नतपद्मकोशा।
भूयो बभासे स्वकुलोदितेन
स्त्रीपद्मिनी नन्ददिवाकरेण ॥४॥

४ रूपेण चात्यन्तमनोहरेण रूपानुरूपेण च चेष्टितेन।
मनुष्यलोके हि तदा बभूव
सा सुन्दरी स्त्रीषु नरेषु नन्दः ॥५॥

## १६ अश्वघोष (५० ई० पू०)

पडा। इस युगके प्रथम कवि अश्वघोष है। वह दार्शनिक और कवि है। कवितामें भी वह महाकाव्य और नाटकोंके रचयिता है। उनका नाटक "राष्ट्रपाल", "सारिपुत्र प्रकरण" से भी अधिक सम्मानित था, यह "वाद-न्याय" में धर्मकीर्ति (६०० ई०) के उल्लेखसे ज्ञात है। अश्वघोष बौद्ध-जगतके लिए अतिसुपरिचित है। उनके कालके लिए भी कोई सन्देह नहीं। वह कनिष्कके समकालीन थे, जिनका चलाया शक संवत आज भी प्रचलित है। उनके "सौंदरनन्द" और "बुद्धचरित" से यहां कितने ही अंश दिये गए है।

### १ सौन्दरनन्द—

#### (१) पत्नीसे अनुमति माँगना

१ चक्रवाकी सहित चक्रवाकी तरह उस प्रियासे युक्त प्रियतमाके योग्य नन्द न वैश्रवणको न इन्द्रको (न) उनके स्थानकी (प्राप्ति के) लिये सोचता, धर्मकी तो (बात ही) क्या ? ॥२॥

२ श्री और रूपके कारण सुंदरी, हठ और गर्वके कारण मानिनी। तेज और मानके कारण भामिनी, इस प्रकार तीन नामोंसे वह (नंदा) पुकारी जाती थी ॥३॥

३ वह हासमें हसिनी, नयनमें भ्रमरी, स्थूल स्तनों से उन्नत पद्मकोश-वाली, वह नारी रूपी पद्मिनी अपने कुलमें उगे नंदरूपी दिवाकरके साथ और अधिक भासित होती थी ॥४॥

४ तब अत्यंत मनोहर रूपके अनुसार चेष्टाके कारण, मनुष्य लोककी स्त्रियोंमें वह सुंदरी थी, नरोंमें नंद सुन्दर था ॥५॥

५ सा देवता नन्दनचारिणीव कुलस्य नन्दीजननश्च नन्द ।
अतीत्य मर्त्याननुपेत्य देवान्
सष्टावभूतामिव भूत-धात्रा ॥६॥
६ ता सुन्दरी चेन्न लभेत नन्द सा वा निषेवेत न त नतभ्रू ।
द्वन्द्व ध्रुव तद्विकल न शोभे
उतान्योन्यहीनाविव रात्रिचन्द्रौ ॥७॥
७ कन्दपरत्योरिव ¬क्ष्यभूत प्रमोदनान्द्योरिव नीडभूतम् ।
प्रहषतुष्ट्योरिव पात्रभत
द्वन्द्व सहारस्त मदान्धभतम् ॥८॥
८ परस्परोद्वीक्षणतत्पराक्ष परस्परव्याहृतसक्तचित्तम् ।
परस्पराश्लेषहृतागराग परस्पर तन्मिथुन जहार ॥९॥
९ भावानुरक्तौ गिरिनिझरस्थौ
तौ किनरीकिपुरुषाविवोभौ ।
चिक्रीडतुश्चाभिविरेजतुश्च
रूपश्रिन्योन्यायमिवाक्षिपन्तौ ॥१०॥
१० अन्योन्यसरागविवधनेन तद्द्वन्द्वमन्योन्यमरीरमच्च ।
क्लमान्तरेऽन्योन्यविनोदनेन
सलीलमन्योन्यममीमदच्च ॥११॥
११ विभूषयामास तत प्रिया स
सिषेविषुस्ता न मृजावहथम् ।
स्वेनैव रूपेण विभूषिता हि
विभूषणानामपि भूषण सा ॥१२॥
१२ दत्वाथ सा दपणमस्य हस्ते "ममाग्रतो धारय तावदेनम् ।
विशेषक यावदह करोमी"
त्युवाच कान्त स च त बभार ॥१३॥

५ वह नदनवनमे विचरनेवाली देवता थी और आनदजनक कुलमें नद भूतोंके धाताने मनुष्योको अतिक्रमण कर देवताओको न प्राप्त कर दोनोको बनाया था ॥६॥

६ उस सुदरीका अगर नद न पाता, या वह तिरछी भौहोवाली उसे न सेवती, तो निश्चय एक दूसरेसे विहीन रात्रि और चद्रमाकी तरह दोनो विकल हो न शोभते ॥७॥

७ कामदेव और रतिकी तरह लभ्य हो प्रमोद और नादीसे नीड रूपी, हर्ष और तुष्टिके मानो पात्र, मदाध होकर दोनो साथ रमण करते ॥८॥

८ एक दूसरेके देखनेमे लगी आखोवाली, एक दूसरेसे बात करनेमे आसक्त चित्तवाली, एक दूसरेके आलिगनसे मिटे अगरागवाली, वह जोडी एक दूसरेको खीचती थी ॥९॥

९ पवतके झरने पर अवस्थित किन्नर-किन्नरीकी तरह भावसे अनुरक्त वे दोनो, रुप और श्रीसे एक दूसरेको चुनौती देते क्रीडा करते शोभा देते थे ॥१०॥

१० वह जोडी परस्पर प्रेमको बढाते रमण करती, थकावटमें परस्पर विनोद द्वारा लीलापूवक एक दूसरेको और मस्त करती थी ॥११॥

११ तब उसने सजानेके लिये नही बल्कि सेवा करनेकी इच्छासे उस प्रियाको विभूषित किया (जो) अपने रूपोंसे ही विभूषित वह विभूषणो का भी भूषण थी ॥१२॥

१२ तब इसके हाथमें दपण देकर वह कान्तसे बोली "मेरे सामने इसे पकडो, जब तक मैं तिलक लगा लू" और उसने उसे पकडा ॥१३॥

१३ पत्युस्ततो दर्पणसक्तपाणेर्मुहुर्मुहुर्वक्त्रमवेक्षमाणा।
तमालपत्रार्द्रतले कपोले समापयामास विशेषक तत् ।२०।

१४ तस्या मुखतत्सतमाल्पत्र ताम्राधराष्ठ चिकुरायताक्षम्।
रक्ताधिकाग्र पतितद्विरेफ
सशैवल पद्नमिवाव भासे ।।२१।।

१५ विमानकल्पे स विमानगर्भे ततस्तथा चैव ननन्द नन्द ।
तथागतश्चागतभैक्षकाला
भैक्षाय तस्य प्रविवेश वेश्म ।।२४।।

१६ कृत्वाजलि मूर्धनि पद्मकल्प
तत स कान्ता गमन ययाचे।
"कर्तु गमिष्यामि गुरौ प्रणाम
मामभ्यनुज्ञातुमिहा हसीति" ।।३२।।
—सग ४

(२) नन्द प्रव्रज्या

१७ ततो हृते भतरि गौरवेण प्रीतौ हृतायामरतौ कृतायाम्।
तत्रैव हर्म्योपरि वतमाना न सुन्दरी सैव तदा बभासे ।।१।।

१८ सा भर्तुरभ्यागमनप्रतीक्षा गवाक्षमाक्रम्य पयोधराभ्याम्।
द्वारोन्मुखी हर्म्यतलाल्ललम्बे
मुखेन तियङनतकुण्डलेन ।।२।।

१९ विलम्बहारा चलयोक्त्रका सा
तस्माद्विमानाद्विनता चकाशे।
तप क्षयादप्सरसा वरेव च्युत
विमानात्प्रियमीक्ष माणा ।।३।।

२० सा खेदसस्विन्नललाटकेन नि श्वासनिष्पीतविशेषकेण।
चिन्ताचलाक्षेण मुखेन तस्थौ भर्तारमन्यत्र विशकमाना ।।४।।

१३ नव दपणमे लगे हाथवाले पतिके मुखको बार-बार देखती हुई तमाल-पत्र जैसे गीले तलवाले कपोलपर उसने तिलक लगाया ॥२०॥

१४ उसका वह तमालपत्र सहित लाल ओष्ठ चचल विशाल आखे, अधिक लाल-अग्रभाग गिरते भ्रमरोवाला मुख शैवल-युक्त पद्म सा भासित हुआ ॥२१॥

१५ तब देव विमान समान प्रासादके भीतर उसके साथ नद आनद करने लगा। भिक्षाका काल आने पर (बुद्ध) उसके घरमें प्रविष्ट हुए ॥२४॥

१६ तब पद्म अजलिको सिरपर करके उसने पत्नीसे जानकी प्राथना की मैं गुरुको प्रणाम करनके लिये जाऊगा, मुझे आज्ञा दो" ॥३२॥

—सग ४

### (२) नन्दका सन्यास

१७ तब पतिके हर लिये जानेपर गौरवके कारण प्रीतिके हर जाने तथा उदासीन होने पर वही महलके ऊपर विद्यमान वह सुदरी शोभित नही हुई ॥१॥

१८ वह पतिके आगमनकी प्रतीक्षिका हो दोनो स्तनोको जगलेपर रखकर, टेढे लटके कुडलोवाले वदनसे द्वारकी तरफ मुख किये महलपर झुकी ॥२॥

१९ लटकते हारो चचल जूडेवाली झुकी सी वह उस महलपर प्रकाशित हुई मानो श्रेष्ठ रमणी तपके क्षय होनेसे अप्सराओके विमानोंसे गिरे प्रियको देख रही है ॥३॥

२० स्वेदसे भीगे ललाट, स्वाससे मिटे तिलकवाले, चितासे चचल आखो वाले मुखसे वह पतिके अन्यत्र होनेकी शका करती खडी रही ॥४॥

२१ ततश्चिरस्थानपरिश्रमेण स्थितैव पर्यंडकतले पपात।
तिर्यक्च शिश्ये प्रविकीर्णहारा
सपादुकैकाधविलम्ब पादा ॥५॥

२२ अथात्र काचित्प्रमदा सबाष्पा
ता दु खिता द्रष्टुमनी प्समाना।
प्रासादसोपानतलप्रणाद
चकार पद्भ्या सहसा रुदती ॥६॥

२३ तस्याश्च सोपानतलप्रणाद श्रुत्वैव तूण पुनरुत्पपात।
प्रीत्या प्रसक्तैव च सजहृष
प्रियोपयान परिशकमाना ॥७॥

२४ तामगना प्रेक्ष्य च विप्रलब्धा नि श्वस्य भूय शयन प्रपेदे।
विवर्णवक्त्रा न रराज चाशु
विवर्णचन्द्रेव हिमागमे द्यौ ॥९॥

२५ तस्या मुख पद्मसपत्नभूत पाणौ स्थित पल्लवरागताम्रे।
छायामयस्याम्भसि पकजस्य
बभौ नत पद्ममिवो परिष्टात् ॥११॥

२६ सा स्त्रीस्वभावेन विचिन्त्य तत्तद्
दृष्टानुरागेऽभिमुखेऽपि पत्यौ।
धर्माश्रिते तत्त्वमविन्दमाना
सकल्प्य तत्तद्विललाप तत्तत् ॥१२॥

२७ "एष्याम्यनाश्यानविशेषकाया
त्वयीति कृत्वा मयि ता प्रतिज्ञाम्।
कस्मान्नु हेतोर्दयितप्रतिज्ञ
सोऽद्य प्रियो मे वितथ प्रतिज्ञ ॥१३॥

२८ रतिप्रियस्य प्रियवर्तिनो मे प्रियस्य नून हृदय विरक्तम्।
तथापि रागो यदि तस्य ही स्यान्
मच्चित्तरक्षी न स नागत स्यात ॥१५॥

२१ तब देर तक खडे रहने की थकावट से खडी खडी पलगके ऊपर गिर पडी। (और) बिखरे हारोवाली जूतियो सहित पैरका आधा लटकाये तिरछी लेट गई ॥५॥

२२ तब यहा आसू बहाती उस दु खिताको देखनेकी न इच्छा करती किसी स्त्रीने राते हुय एकाएक पैरोसे महलकी सीढियोके ऊपर आवाज की ॥६॥

२३ और उसके सीढीके ऊपर की आहट सुनते हा वह जल्दी फिर उठ गई, प्रियके आनेकी शका करती, खुशीमे विभोर-सी वह हर्षित हुई ॥७॥

२४ उस स्त्रीको देख, धोखा खा सास लेती वह फिर शयनपर जा पडी। फीके मुखवाली वह हिमकालके आकाशमे फीके चद्रकी तरह शीघ्र शोभित नही हुई ॥९॥

२५ पद्मकी ईर्ष्याका पात्र उसका मुख, पल्लवके रगसे लाल हाथमे स्थित, जलमे छायारूप ऊपरसे झुके हुये पद्मकी तरह नही शोभित हुआ ॥११॥

२६ स्त्री स्वभावसे उन उन देखे हुये अनुरागवाले सामने (स्थितसे) पतिके विषयमें सोचती हुई धम आश्रित तत्वको न जानकर उस उसकी कल्पना करती वह विलाप करने लगी ॥१२॥

२७ "तिलकके मलिन होनेसे पहले ही तेरे पास मैं आ जाऊगा" यह प्रतिज्ञा करके सो किस कारण प्रियप्रतिज्ञा करनेवाले तुम आज मुझसे झूठी प्रतिज्ञावाले हुयें ॥१३॥

२८ रति प्रिय प्रिय करनेवाले मेरे प्रियका हृदय निश्चय विरक्त हो गया। तो भी यदि उनको प्रेम होता, तो मेरा चित्त रखने के लिये वह आये बिना न रहते ॥१५॥

२९ सेवाथमादशनमन्यचित्तो विभूषयन्त्या मम धारयित्वा।
विभर्ति सोऽन्यस्य जनस्य त चे
न्नमोऽस्तु तस्मै चलसौ हृदाय ॥१८॥

३० नेच्छति या शोकमवाप्तुमेव
श्रद्धातुमर्हति न ता नराणाम" ॥१९॥

३१ स तु त्वदथ गहृवासमीप्सन्
जिजीविषुस्त्वत्परितो षहेतो ।
भ्रात्रा किलार्येण तथागतेन
प्रव्राजितो नेत्रजला द्रवक्त्र ॥२३॥

३२ श्रुत्वा ततो भतरि ना प्रवृत्ति सवेपथ सा सहसोत्पापात।
प्रगहृच बाहू विरुराव चोच्चै
हृ दीव दिग्धाभिहता करेण ॥२४॥

३३ सा रोदनारोषितरक्तदृष्टि
सतापसक्षोभितगात्र यष्टि ।
पपात शीर्णाकुलहारयष्टि
फलातिभारादिव चूत यष्टि ॥२५॥

३४ सचिन्त्य सचिन्त्य गुणाश्च भर्तुं
र्दीर्घं निशश्वास तताम चैव।
विभूषणश्रीनिहितप्रकोष्ठे ताम्रे
कराग्रे च विनिर्दुधाव ॥२७॥

३५ "न भूषणार्थो मम सप्रती"ति सा दिक्षु चिक्षेप विभूषणानि।
निर्भूषणा सा पतिता चकाशे
विशीर्णपुष्पस्तबका लतेव ॥२८॥

३६ "धृत प्रियेणायमभून्मम"ति रुक्मत्सरु दपणमालिलिगे।
यत्नाच्च विन्यस्ततमालपत्रौ
रुष्टेव धृष्ट प्रममाज गण्डौ ॥२९॥

२९ शृंगार करती अन्यत्र चित्त हूं मेरी सेवाके लिये दर्पण धारण करके, यदि वह अन्य जनके लिये धारण किये थे तो अस्थिर स्नेहवाले उन्हें नमस्कार है ॥१८॥

३० जो (नारी) ऐसे शोकको पानेकी इच्छा नहीं रखती वह पुरुषों पर विश्वास नहीं कर सकती। कहाँ मेरे प्रति उनकी वह पहलेकी अनुरक्ति और कहाँ यह क्षणभरमें साधारण जनकी तरह त्यागना ॥१९॥

३१ वे तो तेरे संतोषके लिये तेरे वास्ते गृहवासकी इच्छा करते जीना चाहते थे। पर (उनके) भाई आर्य तथागतने आँसू भीगे मुखवाले उन्हें साधु बना दिया ॥२३॥

३२ तब पतिके सम्बन्धमें इस समाचारको सुनकर वह काँपती हुई एकाएक उछल पड़ी, और हृदयमें विषाक्त बाणसे बिधी हथिनीकी तरह दोनों बाहोंको पकड़कर जोरसे रोने लगी ॥२४॥

३३ रोनेसे लाल हुई आँखोंवाली संतापसे क्षुब्ध शरीरवाली, बिखरे व्याकुल हारवाली वह फलके अत्यन्त भारके कारण आम्र वृक्षकी तरह गिर पड़ी ॥२५॥

३४ पतिके गुणोंको सोच-साचकर वह लम्बी साँस लेते मूर्छित हो, भूषणकी शोभाके आधार हाथों और लाल हथेलियोंको कँपाने लगी ॥२७॥

३५ "मुझे अब आभूषणोंसे प्रयोजन नहीं" यह सोच उसने आभूषणोंको चारों ओर फेंक दिया। बिना भूषणकी पड़ी हुई वह बिखरे फूलके गुच्छोंवाली लताकी तरह मालूम होने लगी ॥२८॥

३६ 'मेरे प्रियने इसे पकड़ा था" यह सोच सोनेके मियानवाले दर्पणको आलिंगन करने लगी और प्रयत्नसे लगाये तमालपत्रवाले कपोलको रुष्ट सी हो (उसने) जोरसे पोंछ दिया ॥२९॥

३७ मा चक्रवाकीव भृशं चुकूज श्येनाग्रपक्षक्षतचक्रवाका।
विस्पर्धमानेव विमानसस्थैः
पारावतैः कूजनलोलकण्ठैः ॥३०॥

३८ विचित्रमृद्वास्तरणेऽपि सुप्ता वैडूर्यवज्रप्रतिमण्डितेऽपि।
रुक्मांगपादे शयने महार्हे न शर्म लेभे परिचेष्टमाना ॥३१॥

३९ संदृश्य भर्तुश्च विभूषणानि
वासांसि वीणाप्रभृतीश्च लीलाः।
तमो विवेशाभिननाद चोच्चैः
पङ्कावतीर्णेव च संससाद ॥३२॥

४० सा सुन्दरी श्वासचलोदरी हि वज्राग्निसंभिन्नदरीगुहेव।
शोकाग्निनान्तर्हृदि दह्यमाना
विभ्रान्तचित्तेव तदा बभूव ॥३३॥

४१ रुरोद मम्लौ विरुराव जग्लौ
बभ्राम तस्थौ विललाप दध्यौ।
चकार रोषं विचकार माल्यं
चकर्त वक्त्रं विचकर्ष वस्त्रम् ॥३४॥
—सर्ग ६

२ बुद्धचरित—

(१) अन्तःपुर-विहार

४२ "किंचिन्मनःक्षोभकरं प्रतीपं
कथं न पश्येदि"ति सोऽनुचिन्त्य।
वासं नृपो व्यादिशति स्म तस्मै
हर्म्योदरेष्वेव न भू-प्रचारम् ॥२८॥

४३ ततः शरत्तोयदपाण्डुरेषु भूमौ विमानेष्विव रञ्जितेषु।
हर्म्येषु सर्वर्तुसुखाश्रयेषु
स्त्रीणामुदारैर्विजहार तूर्यैः ॥२९॥

३७ बाजके अगले पखोसे घायल चक्रवाकवाली चत्रवाकीकी तरह वह बहुत कूजने लगी। महलमें स्थित कूजनके लिये चचल कठवाले कबतरोसे मानो होड लगा रही थी॥३०॥

३८ हीरेसे प्रतिमडित विचित्र कोमल शय्यायुक्त सोनेके पावोवाले महाध शयनपर सोती भी छटपटाती उसने चैन नही पाया॥३१॥

३९ और पतिके आभूषणो-वस्त्रो-वीणा आदि लीला-वस्तुओको देखकर मूछामे प्रविष्ट हो और जोरसे चिल्लाती, तथा पकमें गिरी फस सी गई॥३२॥

४० वह साससे चचल उदरवाली सुदरी वज्र-अग्निसे फटे गुहावाली सी, शोकाग्निसे हृदयके भीतर जलती उदभ्रात चित्तवाली सी हो गई॥३३॥

४१ वह रोई, मलिन हुई, चिल्लाई, खिन्न हुई, घूमी, खडी विलाप करने लगी चिंतित हुई, रोषित हुई। मालाओको उसने बिगाडा, मुखको नोचा, वस्त्रको खीचा॥३४॥

—सग ६

## २ बुद्धचरित—

### (१) अ त पुर-विहार

४२ "मन्को क्षोभ करनेवाले किसी विरुद्ध (वस्तु) को क्यो नही देखता" यह सोचकर, उस राजाने उन्हें महलोके भीतरही वासकी आज्ञा दी, भूमिपर चलनेकी नही॥२८॥

४३ तब शरद्के बादलो सी, सफेद रगे विमानोकी सी भूमिपर, सारे ऋतुओके लिये सुखमय प्रासादोमें स्त्रियोके उत्तम वाद्योके साथ कुमारने विहार किया॥२९॥

४४ क्लैर्हि चामीकरवद्धकक्षैर्नारीकराग्राभिहतैर्मृदगै ।
वराप्सरानृत्यसमैश्च नृत्यै
कैलासवत्तद्भवन रराज ॥३०॥

४५ वाग्भि कलाभिलल्तिैश्च हावैर्मदै सखेलमधुरैश्च हासै
त तत्र नार्यो रमयाम्बभूवुर्भूवचितैरधनिरीक्षितैश्च ॥३१॥

४६ नृपस्तु तस्यैव विवृद्धिहेतोस्तद्भाविनार्थेन च चोद्यमान ।
शमेऽभिरेमे विरराम पापाद्
भेजे दम सविबभाज साधून् ॥३३॥

४७ नाधीरवत्कामसुखे ससजे न सररजे विषम जनन्याम् ।
धृत्येन्द्रियाश्वाश्चपलान्विजिग्ये
बन्धूश्च पौराश्च गुणैर्जिगाय ॥३४॥

४८ नाध्यैष्ट दु खाय परस्य विद्या
ज्ञान शिव यत्तु तदध्यगीष्ट ।
स्वाभ्य प्रजाभ्यो हि यथा तथैव
सवप्रजाभ्य शिवमाशशसे ॥३५॥

४९ सान्त्व बभाषे न च नार्थवद्यज्
जजल्प तत्त्व न च विप्रिय यत् ।
सान्त्व ह्यतत्त्व परुष च तत्त्व
ह्रिया शकन्नात्मन एव वक्तुम् ॥३८॥

५० आर्षण्यचारीत्परमव्रतानि
वैराण्यहासीच्चिर सभृतानि ।
यशासि चापद्गुणगन्धवन्ति
रजास्यहार्षीन्मलिनीकराणि ॥४३॥

४४ स्त्रियाके कर-पल्लवोसे बजते मधुर-स्वर सोनेसे मढे मदगो द्वारा, उत्तम अप्सराओके नृत्यके समान नाचो युक्त और कैलासके समान उस भवनमें कुमार विराजा ॥३०॥

४५ कलापूण वाणियो, ललित हाव भावो, मदजनक खेल और मधुर परिहासोके साथ, वहा नारियोने भ्रू-कुचनो और अधखुली दृष्टियोसे उससे रमण कराया ?॥३१॥

४६ राजाने तो उसकी ही वद्धिके लिये और उसके भावी अथसे प्रेरित हो, शान्तिमे रत, पापसे विरत, दमन-युक्त हो, साधुओको दान दिया ॥३३॥

४७ (वह) अधीरकी तरह काम-सुखमे लिप्त नही हुआ, न जननीमें विषम आचारमे सरक्त हुआ । उसने धैय चपल इन्द्रियरूपी घोडोको और गुणोसे बधुओ तथा पुरवासियोको जीता ॥३४॥

४८ उसने दूसरे के दु खके लिये विद्या नही पढी, जो मगलमय ज्ञान था, उसे (ही) जाना, जैसे अपनी प्रजाओमे वैसे ही वह सारी प्रजाओमें कल्याणकी कामना करता ॥३५॥

४९ सान्त्वनाकी बात करता, पर अनथयुक्त नही, तत्वकी बात करता, पर जो अप्रिय है उसे नही, तत्वहीन सान्त्वना और परुषत्वको लज्जासे अपने लिये भी न कह सकता ॥३८॥

५० उसने ऋषियोके श्रेष्ठ व्रतका पालन करते, चिरसचित बैरोको छोडा, आपदके गुण-लेशवाले यशोको, मलिन करनेवाले रजोको हटाया ॥४३॥

५१ न चाजिहीर्षीद् वलिमप्रवृत्त
न चाचिकीर्षीत्परवस्त्वभिध्याम् ।
न चाविवक्षीद् द्विपतामधर्मं
न चाविवक्षीद्धृदयेन मन्युम् ॥४८॥

५२ तस्मिस्तथा भूमिपतौ प्रवृत्ते
भत्याश्च पौराश्च तथैव चेरु ।
शमात्मके चेतसि विप्रसन्ने
प्रयुक्तयोगस्य यथेन्द्रियाणि ॥४५॥

५३ काले ततश्चारुपयोधराया
यशोधराया स्वयशोधरायाम् ।
शौद्धोदनो राहुसपत्नववक्त्रो
जज्ञे सुतो राहुल एव नाम्ना ॥४६॥

—सग २

(२) सवेगोत्पत्ति

५४ तत "कुमार खलु गच्छतीति
श्रुत्वा स्त्रिय प्रेष्यजनात्प्रवृत्तिम् ।
दिदृक्षया हर्म्यतलानि जग्मु
जनेन मान्येन कृताभ्यनुज्ञा ॥१३॥

५५ ता स्रस्तकाचीगुणविघ्निताश्च
सुप्तप्रबुद्धाकुल लोचनाश्च ।
वृत्तान्तविन्यस्तविभूषणाश्च
कौतूहलेनानिभृता परीयु ॥१४॥

५६ प्रासादसोपानतलप्रणादै काचीरवैर्नूपुरनि स्वनैश्च ।
वित्रासयन्त्यो गृहपक्षिसघा-
नन्योन्यवेगाश्च समाक्षपन्त्य ॥१५॥

५१ अप्रचलित टक्स लेना दूसरेकी वस्तुमे लोभ करना नही चाहा, न शत्रुओको अधम कहना चाहा तथा न हृदयमे क्रोध रखना चाहा ।।४४।।

५२ उस भूमिपाल (शुद्धोधन) के ऐसा आचरण करते सेवक और पुरवासी भी वैसा ही आचरण करते जैसे शमयुक्त स्वच्छ चित्त योगी के होनेपर (उसकी) इद्रिया (होती है) ।।४५।।

५३ तब काल पाकर अपने यशको धारण करनेवाली सुस्तनी यशोधराने, सिद्धार्थको राहुल नामक चद्रमुख पुत्र जना ।।४६।।

—सग २

## (२) वैराग्यकी उत्पत्ति

५४ तब "कुमार जा रहा है" यह समाचार सेवकोसे सुनकर देखनेकी इच्छासे स्त्रिया, मान्यजनो की अनुमतिसे महलके कोठोपर (चढ) गइ ।।१३।।

५५ खिसकी कधनीकी जजीरसे बाधित, सोकर जगे व्याकुल लोचन वाली कुतूहलके साथ चचल होकर वत्तान्त सुन आभूषण धारे गइ ।।१४।।

५६ (वह) प्रासादके सोपानतलके शब्दा, काचीके रवो और पाजेबकी ध्वनियोसे, गह पक्षियोके समूहोको त्रस्त करती एक दूसरेके जल्दी करनेपर आक्षेप करती (चली) ।।१५।।

५७ कासांचिदासां तु वराङ्गनानां
जातत्वराणामपि सोत्सुकानाम्।
गतिं गुरुत्वाज्जगृहुर्विशाला
श्रोणीरथाः पीनपयोधराश्च ॥१६॥

५८ शीघ्रं समर्थापि तु गन्तुमन्या
गतिं निजग्राह ययौ न तूर्णम्।
ह्रिया प्रगल्भा विनिगूहमाना
रहः प्रयुक्तानि विभूषणानि ॥१७॥

९ परस्परोत्पीडनपिण्डितानां
समर्दसंक्षोभितकुण्डलानाम्
तासां तदा सस्वनभूषणानां
वातायनेष्वप्रशमो बभूव ॥१८॥

६० वातायनेभ्यस्तु विनिःसृतानि
परस्परायासितकुण्डलानि।
स्त्रीणां विरेजुर्मुखपङ्कजानि
सक्तानि हर्म्येष्विव पङ्कजानि ॥१९॥

६१ ततो विमानैर्युवतीकरालैः कौतूहलोद्घाटितवातयानैः।
श्रीमत्समन्तान्नगरं बभासे
वियद्विमानैरिव साप्सरोभिः ॥२०॥

६२ वातायनानामविशालभावाद-
न्योन्यगण्डार्पितकुण्डलानाम्।
मुखानि रेजुः प्रमदोत्तमानां,
बद्धाः कलापा इव पङ्कजानाम् ॥२१॥

६३ तं ताः कुमारं पथि वीक्षमाणाः
स्त्रियो बभुर्गामिव गन्तुकामाः।
ऊर्ध्वोन्मुखाश्चैनमुदीक्षमाणा
नरा बभुर्द्यामिव गन्तुकामाः ॥२२॥

५७ उत्सुकतायुक्त जल्दी करती इन सुदर स्त्रियोमेंसे किन्ही किन्ही की गतिको, भारी होनेसे विशाल नितम्बो और पीन पयोधरोने रोका ॥१६॥

५८ शीघ्र जानेमें समथ हुई किसा दूसरीन गतिको रोका लज्जासे (वह)सकुचित हो एकान्तमें पहने आभूषणोको छिपाती हुई जल्दी नही गई ॥१७॥

५९ तब परस्पर उत्पीडनके साथ एकत्रित हुई, धक्कासे चचल कुडलवाली, ध्वनियुक्त भूषणोवाली उन स्त्रियोको खिडकियोमे अशान्ति मालूम हुई ॥१८॥

६० स्त्रियोके मुख-कमल जगलोसे निकले परस्पर आदोलित कुडलोवाले महलोमे ससक्त कमला जैसे शोभा देते थे ॥१९॥

६१ तब युवतियोसे घिरे कौतूहलसे उघाडे वातायनोवाले महलो द्वारा, कपिलवस्तु नगर अप्सराओ-सहित आकाश विमानोकी तरह चारो ओर श्रीयुक्त(हा) चमकने लगा ॥२०॥

६२ वातायनोके विशाल न होनेसे एक दूसरेके कपोलोको छूते कुडलवाले उत्तम स्त्रियोके मुख, पकजोकी बधी मालाकी तरह विराजते थे ॥२१॥

६३ कुमारको पथमें देखती वह स्त्रिया मानो पृथिवी पर जानेकी इच्छुक थी, और उसे ऊपर मुह किये देखते पुरुष मानो स्वग जानेके इच्छुक थे ॥२२॥

६४ दष्ट्वा च त राजसुत स्त्रियस्ता जाज्वल्यमान वपुषा-
श्रिया च ।
"वन्यास्य भार्य" ति शनैरवोच शुद्धैमनोभि खलु
नान्यभावात् ॥२३॥
—सर्ग ३

(३) स्त्री निवारण

६५ स तस्मिन् कानने रम्ये जज्वाल स्त्रीपुर सर ।
आक्रीड इव विभ्राजे विवस्वानप्सरोवृत ॥२८॥
६६ मदेनावर्जिता नाम त काश्चित्तत्र योषित ।
कठिनै पस्पृशु पीनै सहतैवल्गुभि स्तनै ॥२९॥
६७ स्नस्तासकोमलालम्बमृदुवाहुलताबला ।
अनृत स्खलित काचित्कृत्वैन सस्वजे बलात् ॥३०॥
६८ काचित्ताम्राधरोष्ठेन मुखेनासवगन्धिना ।
विनिशश्वास कर्णेऽस्य "रहस्य श्रूयता"मिति ॥३१॥
६९ काचिदाज्ञापयन्तीव प्रोवाचार्द्रानुलेपना ।
"इह भक्ति कुरुष्वेति" हस्तसश्लेषलिप्सया ॥३२॥
७० मुहुर्मुहुमदव्याजस्रस्तनीलाशुकापरा ।
आलक्ष्यरशना रेजे स्फुरद्विद्युदिव क्षपा ॥३३॥
७१ काश्चित्कनककाचीभिर्मुखराभिरितस्तत ।
बभ्रमुदर्शयन्त्योऽस्य श्रोणीस्तन्वशुकावृत्ता ॥३४॥
७२ चूतशाखा कुसुमिता प्रगृह्यान्या ललम्बिरे ।
सुवणकलशप्रख्यान्दशयन्त्य पयोधरान् ॥३५॥
७३ काचित्पद्मवनादेत्य सपद्मा पद्मलोचना ।
पद्मवक्त्रस्य पार्श्वऽस्य पद्मश्रीरिव तस्थुषी ॥३६॥

६४ शरीर और शाभासे जाज्वल्यमान राजकुमारको देखकर उन स्त्रियोने "इसकी भार्या धन्य है' यह धीरेसे शुद्ध मनसे कहा न कि दूसरे भावसे ॥२३॥

—सग ३

## (३) स्त्रियोका रोकना

६५ वह (सिद्धाथ कुमार) स्त्रियो-सहित उस रम्य काननमें शोभायमान थे मानो प्रागणमे अप्सराओसे युक्त सूय शोभा दे रहा था ॥२८॥

६६ वहा मदके वशमे पड किन्ही स्त्रियोने, कठिन सश्लिष्ठ सुदर पीन स्तनोसे कुमारका स्पश किया ॥२९॥

६७ मदु बाहुलतासे शिथिल कधेका कोमल आलम्ब ले किसी अबलाने, झूठ ही गिरनेका बहाना करके हठपूवक आलिगन किया ॥३०॥

६८ 'रहस्य बात सुनिये' यह कह किसीने लाल अधरोष्ठयुक्त, मद्य-गधवाले मुखसे कुमारके कानमे सास छोडी ॥३१॥

६९ भीगे लेपनवाली किसीने हाथ मिलानेके लोभसे, "यहा भक्ति करो' यह आज्ञा देती सी कहा ॥३२॥

७० बार-बार मदके बहाने खिसके नील वस्त्रोवाली दूसरी युवती, कधनीको किंचित् दिखाती चमकती बिजलीवाली रात्रिकी तरह शोभायमान हुई ॥३३॥

७१ कोई सूक्ष्म वस्त्रसे ढके मुखर सुवण कधनियोके साथ नितम्बोको दिखलाती, दूसरी इधर उधर घमती थी ॥३४॥

७२ कोई फूली आम्र शाखाको पकडकर, सुवण-कलश समान स्तनोको दिखलाती लटक रही थी ॥३५॥

७३ पद्मवनसे पद्मसहित कोई पद्मलोचना इस पद्ममुखके पास आकर पद्म लक्ष्मीकी तरह खडी हुई ॥३६॥

७४ मधुर गीतमन्वथ काचित्साभिनय जगौ।
त स्वस्थ चोदयन्तीव "वचितोऽसी"त्यवेक्षितै ॥३७॥
७५ शुभेन वदनेनान्या भ्रूकार्मुकविकर्षिणा।
प्रावृत्यानुचकारास्य चेष्टित धीरलीलया ॥३८॥
७६ पीनवल्गुस्तनी काचिद्धासाघूर्णितकुण्डला।
उच्चैरवजहासैन "समाप्नोतु भवा"निति ॥३९॥
७७ अपयात तथैवान्या बबन्धुर्माल्यदामभि ।
काश्चित्साक्षेपमधुरैर्जगृहुर्वचनाकुशै ॥४०॥
७८ प्रतियोगार्थिनी काचिद् गृहीत्वा चूतवल्लरीम्।
"इद पुष्प तु कस्ये"ति पप्रच्छ मदविक्लवा ॥४१॥
७९ काचित्पुरुषवत्कृत्वा गति सस्थानमेव च।
उवाचैन "जित स्त्रीभिजय भो पृथिवीमिमाम्" ॥४२॥
८० अथ लोलेक्षणा काचिज्जिघ्रती नीलमुत्पलम्।
किंचिन्मदकलैर्वाक्यैर्नृपात्मजमभाषत ॥४३॥
८१ "पश्य भतश्चित चूत कुसुमैर्मधुगन्धिभि ।
हेमपजररुद्धो वा कोकिलो यत्र कूजति ॥४४॥
८२ अशोको दृश्यतामेष कामिशोकविवर्धन ।
रुवन्ति भ्रमरा यत्र दह्यमाना इवाग्निना ॥४५॥
८३ चूतयष्ट्या समाश्लिष्टो दृश्यता तिलकद्रुम ।
शुक्लवासा इव नर स्त्रिया पीताङ्गरागया ॥४६॥
८४ फुल्ल कुरबक पश्य निर्मुक्तालक्तकप्रभम्।
यो नखप्रभया स्त्रीणा निर्भर्त्सित इवानत ॥४७॥
८५ बालाशोकश्च निचितो दृश्यतामेष पल्लवै ।
योऽस्माक हस्तशोभाभिर्लज्जमान इव स्थित ॥४८॥

७ अभिनयपूर्वक अर्थसहित मधुर गीतको किसीने मानो सकेतोसे 'तू वचित है' यह प्रेरणा करते वीरक प्रिय गाया ॥३७॥

७५ किसीने खिंचे हुए भ्रू रूपी धनुषवाले शुभ मुखमे घूमकर धीर लीला द्वारा कुमारकी चेष्टाका अनुकरण किया ॥३८॥

७६ पीन कोमलस्तनी हाससे घूमते कुडलवाली, कोई "आप समाप्त करे" यह कहती उस पर ऊचे हसी ॥३९॥

७७ दूसरियोने हटते हुये कुमारको मालाकी रस्सियोसे बाधा, और कुछने आक्षेपयुक्त मधुर वचनरूपी अकुशोसे (उसे) पकडा ॥४०॥

७८ विरोधकी इच्छावाली किसीने आम्र वल्लरीको पकडकर, मदसे विकल हो "यह पुष्प किसका है" यह पूछा ॥४१॥

७९ किसीने पुरुषकी तरह गति और आकार करके, उससे कहा "स्त्रियो द्वारा जीते गये, तुम इस पथिवीको जीतो" ॥४२॥

८० तब कोई चचल नेत्रा नीलकमलको सूघती, कुछ मद से सुदर वाक्यो द्वारा राजपुत्रसे बोली ॥४३॥

८१ "हे स्वामी, मधुर गधवाले फूलोसे सचित (इस) आमको देखो, जहा सोनेके पिंजडेमे बधी कोयल कूक रही है ॥४४॥

८२ कामियोके शोकको बढानेवाले इस अशोकको देखो, जहा भ्रमर मानो अग्निसे जलते गुनगुना रहे है ॥४५॥

८३ आम्रके तनेसे समालिंगित तिलक-वृक्षको देखो, मानो पीत अग-रागवाली स्त्रीसे आलिंगित शुक्लाम्बर पुरुष है ॥४६॥

८४ निचोडे आलतेकी प्रभावाले फूले कुरवकको देखो, जो स्त्रियोंके नखकी प्रभासे तर्जित हो झुका हुआ सा है ॥४७॥

८५ और पल्लवोंसे सचित इस तरुण अशोकको देखो, जो हमारे हाथोकी शोभासे लजाता सा खडा है ॥४८॥

८६ दीर्घिका प्रावृता पश्य तीरजैः सिन्दुवारकैः ।
पाण्डुरांशुकसंवीता शयाना प्रमदामिव ॥४९॥
८७ दृश्यतां स्त्रीषु माहात्म्यं चक्रवाको ह्यसौ जले ।
पृष्ठतः प्रेष्यवद् भार्यामनुवर्त्यनुगच्छति ॥५०॥
८८ मत्तस्य परपुष्टस्य रुवतः श्रूयतां ध्वनिः ।
अपरः कोकिलोऽन्वक्षं प्रतिश्रुत्वेव कूजति ॥५१॥
८९ अपि नाम विहंगानां वसन्तेनाहृतो मदः ।
न तु चिन्तयतोऽचिन्त्यं जनस्य प्राज्ञमानिनः" ॥५२॥
९० इत्येवं ता युवतयो मन्मथोद्दामचेतसः ।
कुमारं विविधैस्तैस्तैरुपचक्रमिरे नयैः ॥५३॥

—सर्ग ४

### (४) अन्तःपुर-विलाप

९१ ततस्तुरंगावचरः स दुर्मनास्तथा वनं भर्तरि निर्ममे गते ।
चकार यत्नं पथि शोकनिग्रहे
तथापि चैवाश्रु न तस्य चिक्षिये ॥१॥
९२ यमेकरात्रेण तु भर्तुराज्ञया जगाम मार्गं सह तेन वाजिना ।
इयाय भर्तुर्विरहं विचिन्तयं-
स्तमेव पन्थानमहोभिरष्टभिः ॥२॥
९३ हयश्च मौजा विचचार कन्थकस्
तताम भावेन बभूव निर्मदः ।
अलंकृतश्चापि तथैव भूषणै-
रभूद् गतश्रीरिव तेन वर्जितः ॥३॥
९४ निवृत्य चैवाभिमुखस्तपोवनं भृशं जिहेषे करुणं मुहुर्मुहुः ।
क्षुधान्वितोऽप्यध्वनि शष्पमम्बु वा
यथा पुरा नाभिननन्द नाददे ॥४॥

८६ तीरके सिदुवारासे घिरी पुष्करणीको देखो, मानो पीत-अशुक पहने प्रमदा लेटी है ।।४९।।

८७ स्त्रियोके बडप्पनको देखो जलमे यह चकवा, सेवककी तरह पीछे पीछे भायाका अनुवतन करता जा रहा है ।।५०।।

८८ मस्त बोलती कोयलकी ध्वनि को सुनो, दूसरा कोयल (उसके) पीछे-पीछे प्रतिध्वनिकी तरह कूक रहा है ।।५१।।

८९ वसत विहगोमें भी मद ला सकता है, पर अचित्यकी चिन्ता करते प्राज्ञ अभिमानी आदमीमे नही ।।५२।।

९० इस प्रकार कामसे उद्दाम चित्तवाली युवतियोने उन उन नाना उपायोसे कुमारको खीचना चाहा ।।५३।।

—सग ४

## (४) रनिवास का विलाप

९१ तब निमम स्वामीके वन जानेपर वैसे दु खी साईस (छदक) ने, रास्तेमे शोक रोकनेका यत्न किया, तो भी उसका आसू बन्द नही हुआ ।।१।।

९२ स्वामीकी आज्ञासे उसी घोडेके साथ जिस मागको वह एक रातमे गया था, उसी पथको स्वामीके विरहकी चिन्ता करते उसने आठ दिनमें पूरा किया ।।२।।

९३ और ओजस्वी घोडा (कथक) मनमे खिन्न और मद-रहित हो भूषणोंसे वसे अलकृत भी स्वामीके बिना शोभा-रहित सा था ।।३।।

९४ तपोवनकी ओर मुह करके मुडकर वह बार-बार करुणा-सहित हिनहिनाया, भूखा होते भी मागमें उसने तृण या जलको न पहलेकी तरह पसन्द किया, न ग्रहण किया ।।४।।

९५ ततो विहीनं कपिलाह्वयं पुरं महात्मना तेन जगद्धितात्मना
क्रमेण तौ शून्यमिवोपजग्मतुर्
दिवाकरेणेव विनाकृतं नभः ॥५॥
९६ मपुण्डरीकैरपि शोभितं जलै-
रलंकृतं तं पुष्पधरैर्नगैरपि
तदेव तस्योपवनं वनोपमं गतप्रहर्षैर्न रराज नागरैः ॥६॥
९७ ततो भ्रमद्भिर्दिशि दीनमानसैरनुज्ज्वलैर्बाष्पहतेक्षणैर्नरैः
निवार्यमाणाविव तावुभौ पुरं
शनैरपस्नातमिवाभिजग्मतुः ॥७॥
९८ निशाम्य च स्रस्तशरीरगामिनौ
विनागतौ शाक्यकुलर्षभेण तौ।
मुमोच बाष्पं पथि नागरो जनः
पुरा रथे दाशरथेरिवागते ॥८॥
९९ अथ ब्रुवन्तः समुपेतमन्यवो
जनाः पथि च्छन्दकमागताश्रवः ।
"क्व राजपुत्रः पुरराष्ट्रनन्दनो
हृतस्त्वयासा"विति पृष्ठतोऽन्वयुः ॥९॥
१०० ततः स तान् भक्तिमतोऽब्रवीज्जना-
न्नरेन्द्रपुत्रं न परित्यजाम्यहम्" ॥१०॥
१०१ इदं वचस्तस्य निशम्य ते जनाः
"सुदुष्करं खल्वि"ति निश्चयं ययुः ।
पतद्धि जह्रुः सलिलं न नेत्रजं
मनो निनिन्दुश्च फलोत्थमात्मनः ॥११॥
१०२ अथोचु"रद्यैव विशाम तद्वनं गतः स यत्र द्विपराजविक्रमः ।
जिजीविषा नास्ति हि तेन नौ विना
यथेन्द्रियाणां विगमे शरीरिणाम् ॥१२॥

९५ तब उस जगत हितैषी महात्मासे विहीन शून्य से कपिलवस्तु नगरमें, क्रमश वे दोनो माना सूयके बिना आकाशमे पहुचे, ॥५॥

९६ कमलयुक्त जलसे शाभित पुष्पधारी वक्षोसे अलकृत भी, राजकुमार का वह हषहीन उपवन वन-समान पुरवासियोसे शोभा नही दे रहा था ॥६॥

९७ तब दीन मन मलिन आसूसे उपहत नेत्रोवाले दिशाओमे घूमते मनष्यो द्वारा निवारित होते, वे दोनो मतक-स्नान किये से नगरमे धीरे धीरे पहुचे ॥७॥

९८ शाक्य-कुल ऋषभके बिना (ही) थके शरीरसे चलते आये उन दोनोको सुनकर, रास्तेमे पुरवासी जनोने वैसे ही आसू बहाया, जैसे पुरान समय मे रामके रथके आनेपर ॥८॥

९९ तब सतप्त आसू ला लोग मागमे छदकसे "पुर और राष्ट्रके आनद-दायक उस राजपुत्रको तू कहा ले गया" यह कहते पीछे-पीछे लगे ॥९॥

१०० तब उसने उन भक्तिमान जनोसे कहा—'मैंने नरेंद्र-पुत्रको नही छोडा। निजन वनमे रोते हुए मुझे और गहस्थ-वेषको उन्होने छोड दिया' ॥१०॥

१०१ उसके इस वचनको सुनकर उन लोगोने 'अतिदुष्कर निस्सदेह" यह निश्चय किया, और आसुओको गिरनेसे नही रोका और अपने स्वाथपरतावाले मनकी निंदा की ॥११॥

१०२ तब वह बोले "आज ही हम उस वनमें प्रवेश करेंगे जहा वह गजराज-पराक्रमी गया उसके बिना हमे जीनेकी इच्छा नही, जैसे इद्रियोंके चले जानेपर शरीरधारियोकी ॥१२॥

१०३ इद पुर तेन विवर्जित वन वन च तत्तेन समन्वित पुरम् ।
न शोभते तेन हि नो विना पुर
मरुत्वता वृत्रबधे यथा दिवम् ॥१३॥

१०४ पुन "कुमारो विनिवृत्त" इत्यथो
गवाक्षमाला प्रतिपेदिरेऽगना ।
विविक्तिपष्ठ च निशम्य वाजिन
पुनर्गवाक्षाणि पिधाय चुक्रुशु ॥१४॥

१०५ प्रविष्टदीक्षस्तु सुतोपलब्धये व्रतेन शोकेन च खिन्नमानस
जजाप देवायतने नराधिप-
श्चकार तास्ताश्च यथाशया क्रिया ॥१५॥

१०६ तत स बाष्पप्रतिपूर्णलोचनस्तुरगमादाय तुरगमानुग ।
विवेश शोकाभिहतो नृपक्षय
युधापनीते रिपुणेवभर्तरि ॥१६॥

१०७ विगाहमानश्च नरेन्द्रमन्दिर विलोकयन्नश्रुवहेन चक्षुषा ।
स्वरेण पुष्टेन रुराव कन्थको
जनाय दु ख प्रतिवेदयन्निव॥१७

१०८ तत खगाश्च क्षयमध्यगोचरा
समीपबद्धास्तुरगाश्च सत्कृता ।
हयस्य तस्य प्रतिसस्वनु स्वन
नरेन्द्रसूनोरुपया नशङ्किन ॥१८॥

१०९ जनाश्च हर्षातिशयेन वचिता
जनाधिपान्त पुरमनिकर्षगा ।
"यथा हय कन्थक एष हेषते
ध्रुव कुमारो विशती"ति मेनिरे ॥१९॥

११० अतिप्रहर्षादथ शोकमूर्छिता कुमारसन्दर्शनलोललोचना ।
गृहाद्विनिश्चक्रमुराशया स्त्रिय
शरत्पयोदादिव विद्युतश्चला ॥२०॥

१०३ उसके बिना यह पुर वन है और उससे युक्त वह वन पुर है। उसके बिना हमारा पुर शोभा नही देता, जैसे वत्रके वधके समय इन्द्रके बिना स्वर्ग' ॥१३॥

१०४ फिर "कुमार लौटा' यह सुन स्त्रिया वातायनोपर पहुची, घोडेको नगी पीठ देखकर फिर गवाक्षोको बन्द कर वह रोने लगी ॥१४॥

१०५ पुत्रकी प्राप्तिके लिए शोकसे खिन्न मन दीक्षा ले व्रतके साथ राजा देवमन्दिरोमे जप और अभिलाषानुरूप उन उन क्रिया-योको कर रहा था ॥१५॥

१०६ तब घोडेको ले उसके पीछे-पीछे चलत अश्रुनेत्र छन्दकने, शोकयुक्त हो नपगहमे प्रवेश किया, मानो युद्धमे रिपुने स्वामीको छीन लिया हो ॥१६॥

१०७ राजमन्दिरमे चलते आसू बहानेवाली आखोसे उसे देखते, लोगोके सामने दु ख प्रकट करते कथक ऊचे स्वरसे चिल्लाने लगा ॥१७॥

१०८ तब घरके पक्षियो और पास बधे उत्तम घोडोने,
उस घोडेकी आवाजपर राजपुत्रके आगमनकी आशकासे प्रतिशब्द किया ॥१८॥

१०९ राजाके अन्त पुरके पासवाले लोगोने अत्यन्त हर्षसे उछलते समझा—"यह कथक घोडा हिनहिना रहा है, तो अवश्य कुमार प्रवेश कर रहे ह" ॥१९॥

११० फिर कुमारके दशनकी अभिलाषा भरी नेत्रोवाली अत्यन्त हर्ष-शोकसे मूर्छित स्त्रियाँ घरसे शरद्के चचल बिजलियोकी तरह मेघसे निकली (वह कैसी थी) ॥२०॥

१११ विलम्बकेश्यो मलिनांशुकाम्बरा
निरञ्जनैर्बाष्पहतेक्षणैर्मुखैः।
स्त्रियो न रेजुर्मृजया विनाकृता
दिवीव तारा रजनीक्षयारुणा ॥२१॥

११२ अरक्तताम्रैश्चरणैरनूपुरैरकुण्डलैरार्जवकन्धरैर्मुखैः।
स्वभावपीनैर्जघनैरमेखलै-
रहारयोक्त्रैर्मुषितैरिव स्तनैः ॥२२॥

११३ निरीक्ष्य ता बाष्पपरीतलोचना
निराश्रयं छन्दकमश्वमेव च।
विषण्णवक्त्रा रुरुदुर्वराङ्गना
वनान्तरे गाव इवर्षभोज्झिताः ॥२३॥

११४ ततः सबाष्पा महिषी महीपतेः
प्रनष्टवत्सा महिषीव वत्सला।
प्रगृह्य बाहू निपपात गौतमी
विलोलपर्णा कदलीव काञ्चनी ॥२४॥

११५ हतत्विषोऽन्याः शिथिलांसबाहवः
स्त्रियो विषादेन विचेतना इव।
न चुक्रुशुर्नाश्रु जहुर्न शश्वसु-
र्न चेलुरासुर्लिखिता इव स्थिताः ॥२५॥

११६ अधीरमन्याः पतिशोकमूर्छिता
विलोचनप्रस्रवणैर्मुखैः स्त्रियः।
सिषिचिरे प्रोषितचन्दनान् स्तनान्धराधरः प्रस्रवणै-
रिवोपलान् ॥२६॥

११७ मुखैश्च तासां नयनाम्बुताडितै रराज तद्राजनिवेशनं तदा।
नवाम्बुकालेऽम्बुदवृष्टिताडितैः
स्रवज्जलैस्तामरसैर्यथा सरः ॥२७॥

१११ दीघ-केशी मलिन वस्त्र धरा अजनहीना अश्रु रुद्ध नेत्रो सहित मुखावाली, विना शृगार किये स्त्रिया रात बीतनेसे आकाशमे पीले पडे तारा जैसी ॥२१॥

११२ लालिमाहीन नूपुर बिना चरणोवाला कुडल रहित भूषित कधेवाले मुखासे मेखला-रहित स्वभावत पोन नितम्बोसे युक्त, हार बिना चुराये हुये से स्तनोके साथ ॥२२॥

११३ उन आसुओमे भरी आखोवालियोने छदक और अश्वको असहाय देखा तो विषादयुक्त मुखवाली वरागनाये वनातरमें वषभ परित्यक्त गायकी तरह रोने लगी ॥२३॥

११४ नष्ट बच्चेवाली वत्सला महिषीकी तरह राजाकी अश्रुयुक्त महिषी गौतमी दोनो बाहोको पकडकर चचल पत्तेवाले सोनेके केलेकी तरह गिर पडी ॥२४॥

११५ प्रभाहीन शिथिल कधा बाहुवाली विषादसे निश्चेतन सी दूसरी स्त्रिया न चिल्लाइ, न आसू बहाईं, न लम्बी सास ली, न हिली-डुली, मानो चित्रलिखितसी खडी रही ॥२५॥

११६ पति-शोकसे मूर्छित, नेत्र से अश्रु बहाते मुखोवाली दूसरी स्त्रियाँ अधीर होकर, चन्दन मिटे स्तनोको मानो पवत के झरनो द्वारा पाषाणोको सीचने लगी ॥२६॥

११७ अश्रु-ताडित उनके मुखोसे वह राजभवन उस समय वैसे शोभित था, जैसे नवीन मेघकालमे मेघकी वष्टिसे ताडित बहते जलयुक्त कमलोंसे सरोवर ॥२७॥

११८ सुवृत्तपीनांगुलिभिर्निरन्तरैरभूषणैर्गूढसिरैर्वरांगना ।
उरांसि जघ्नु कमलोपमैं करैं
स्वपल्लवैर्वातचला लता इव ।।२८।।

११९ करप्रहारप्रचलैश्च ता बभुस्तथापि नार्य सहितोन्नतैं स्तन
वनानिलाघूर्णितपद्मकम्पितैं
रथांगनाम्ना मिथुनैरिवापगा ।।२९।।

१२० यथा च वक्षांसि करैरपीडय-
स्तथैव वक्षोभिरपीडयन् करान् ।
अकारयंस्तत्र परस्पर व्यथा
कराग्रवक्षास्यबला दयालसा ।।३०।।

१२१ ततस्तु रोषप्रविरक्तलोचना
विषादसंबन्धिकषायगद्गदम् ।
उवाच नि श्वासचलत्पयोधरा
विगाढशोकाश्रुधरा यशोधरा ।।३१।।

१२२ "निशि प्रसुप्तामवशां विहाय मा
गत क्व सच्छन्दक मन्मनोरथ ।
उपागते च त्वयि कन्थके च मे
सम गतेषु त्रिषु कम्पते मन ।।३२।।

१२३ अनार्यमस्निग्धममित्रकर्म मे
नृशंस कृत्वा किमिहाद्य रोदिषि ।
नियच्छ बाष्प भव तुष्टमानसो
न संवदत्यश्रु च तच्च कर्म ते ।।३३।।

१२४ प्रियेण वश्येन हितेन साधुना
त्वया सहायेन यथार्थकारिणा ।
गतोऽर्यपुत्रो ह्यपुनर्निवृत्तये
रमस्व दिष्ट्या सफल श्रमस्तव।।३४।।

११८ वरागनाये भूषण रहित छिपी नसोवाली सुगोल घनी अगुलियोयुक्त कमल समान अपने हाथोसे छातीको वायुसे चालित पल्लवो युक्त लता सी पीटने लगी ।।२८।।

११९ हाथके प्रहारसे चचल एक साथ उन्नत स्तनोसे वह नारिया, वन-वायु द्वारा हिलाये पद्मोसे कम्पित चक्रवाको के जोडो युक्त नदीकी तरह जान पडती थी ।।२९।।

१२० उन्होने जैसे हाथोसे छातियोको वैसे ही छातियोसे हाथोको पीडित किया। दयासे अलस अबलाओने (अपने) करपल्लवो और छातियो को परस्पर उस समय व्यथित किया ।।३०।।

१२१ तब रोषसे अतिरक्त लोचनवाली, लम्बी साससे चलते स्तनोवाली भारी शोकसे अश्रु बहाती यशोधरा विषादकी कटुतासे गदगद हो बोली ।।३१।।—

१२२ "हे छदक, रातको सोई बेबस मुझे छोड वह मेरा मनोरथ कहाँ गया? तीनो साथ गये, तेरे और कथकके आनेपर मेरा मन काप रहा ह ।।३२।।

१२३ हे नीच, अनाय, स्नेहरहित शत्रुका काम करके अब तू क्यो रो रहा है? आँसू रोक, तुष्ट मन हो, तेरा आसू तेरे उस कमके अनुसार नही है ।।३३।।

१२४ प्रिय, वशवद, हित यथाथकारी आयपुत्र तुझ साधुमित्रके साथ, फिर न लौटनेके लिये चले गये। खुश हो, अहो तेरा श्रम सफल हुआ ।।३४।।

१२५ वर मनुष्यस्य विचक्षणो रिपुन मित्रमप्राज्ञमयोगपेशलम् ।
सुहृद्ब्रुवेण ह्यविपश्चिता त्वया
कृत कुलस्यास्य महानुपप्लव ॥३५॥

१२६ इमा हि शोच्या व्यवमुक्तभूषणा
प्रसक्तबाष्पाविलरक्तलोचना ।
स्थितेऽपि पत्यौ हिमवन्महीसमे
प्रनष्टशोभा विधवा इव स्त्रिय ॥३६॥

१२७ इमाश्च विक्षिप्तविटकबाहव
प्रसक्तपारावतदीर्घनि स्वना ।
विनाकृतास्तेन सहावरोधनै
भृश रुदन्तीव विमानपक्तय ॥३७॥

१२८ अनर्थकामोऽस्य जनस्य सर्वथा
तुरगमोऽपि ध्रुवमेष कन्थक ।
जहार सर्वस्वमितस्तथा हि मे
जने प्रसुप्ते निशि रत्नचौरवत् ॥३८॥

१२९ यदा समर्थ खलु सोढुमागता-
निषुप्रहारानपि कि पुन कशा ।
गत कशापातभयात्कथ न्वय
श्रिय गृहीत्वा हृदय च मे समम् ॥३९॥

१३० अनार्यकर्मा भृशमद्य हेषते नरेन्द्रधिष्ण्य प्रतिपूरयन्निव ।
यदा तु निर्वाहयति स्म मे प्रिय
तदा हि मूकस्तुरगाधमोऽभवत् ॥४०॥

१३१ यदि ह्यहेषिष्यत बोधयन् जन
खुरै क्षितौ वाप्यकरिष्यत ध्वनिम् ।
हनुस्वन वा जनयिष्यदुत्तम
न चाभविष्यन्मम दु खमीदृशम्" ॥४१॥

१२५ मनुष्यके लिये होशियार शत्रु अच्छा है, (पर) युक्तिमें अचतुर अप्राज्ञ मित्र नही। अपने को सुहृद कहनेवाले तुझ मूखने इस कुलका महान अहित किया ॥३५॥

१२६ भूषणरहित आसू बहाती मलिन लाल नेत्रोवाली यह स्त्रिया हिमालय पथिवीके समान पतिके रहते भी नष्ट शोभा विधवाओकी तरह शोचनीय ह ॥३६॥

१२७ और यह फली कपोत स्थानोरूपी बाहोवाली बैठे कबूतरोके लम्बे शब्दवाली प्रासाद पक्तिया अन्त पुरिकाओ के साथ प्रिय विहीन अत्यन्त रो सी रही हैं ॥३७॥

१२८ इस जनका सवथा निश्चय अनथ इच्छुक कथक तुरग है, जो कि रातको जनोके सोते समय रत्न चोरकी तरह मेरे सवस्वको यहासे हर ले गया ॥३८॥

१२९ जो पडते वाणोके प्रहारोको सहनेमे भी समथ था, (उस कथकके लिये) कोडा क्या था ? कोडे की मारके भयसे कैसे यह हृदयके साथ मेरी शोभा को लेकर चला गया ॥३९॥

१३० अनायकर्मा यह आज नरेन्द्र-भवनको भरता हुआ सा हिनहिना रहा है, (पर) जब मेरे प्रियको ले जा रहा था, तब यह अधम अश्व मूक रहा ॥४०॥

१३१ यदि लोगोको जगाते हुये हिनहिनाता या खुरोंसे पथिवीपर शब्द करता, अथवा हनुसे सुशब्द करता, तो आज मुझे ऐसा दु ख न होता" ॥४१॥

१३२ इतीह देव्या परिदेविताश्रय
निशम्य बाष्पग्रथिताक्षर वच ।
अधोमुख साश्रुकल कृताजलि
शनैरिद छन्दक उत्तर जगौ ॥४२॥

१३३ "विगर्हितु नार्हसि देवि, कन्थक
न चापि रोष मयि कर्तुमर्हसि ।
अनागसौ स्व समवेहि सवशो
गतो नदेव स हि देवि देववत्" ॥४३॥

१३४ इम प्रलाप करुण निशम्य ता
भुजै परिष्वज्य परस्पर स्त्रिय ।
विलोचनेभ्य सलिलानि तत्यजु-
र्मधूनि पुष्पेभ्य इवेरिता लता ॥५९॥

१३५ ततो धरायामपतद्यशोधरा विचक्रवाकेव रथागसाह्वया।
शनैश्च तत्तद्विललाप विक्लवा
मुहुर्मुहुगद्गदरुद्धया गिरा ॥६०॥

१३६ "स मामनाथा सहधर्मचारिणी-
मपास्य धर्म यदि कर्तुमिच्छति ।
कुतोऽस्य धर्म सहधर्मचारिणी
विना तपो य परिभोक्तुमिच्छति॥६१॥

१३७ श्रृणोति नून स न पूर्वपार्थिवा
न्महासुदर्शप्रभृतीन् पितामहान् ।
वनानि पत्नीसहितानुपेयुष-
स्तथा हि धर्म मदृते चिकीर्षति ॥६२॥

१३८ मखेषु वा वेदविधानसस्कृतौ
न दपती पश्यति दीक्षितावुभौ ।
सम बुभुक्षू परतोऽपि तत्फल
ततोऽस्य जातो मयि धर्ममत्सर ॥६३॥

१३२ इस प्रकार देवीके रोदनयुक्त अश्रु-बद्ध अक्षरोवाली वाणीको सुन आसू बहाते अधोमुख हो हाथ जोडकर छदकने धीरे से यह उत्तर दिया ॥४२॥

१३३ हे देवि कथककी निन्दा मत करो, और न मेरे ही ऊपर रोष करो। हम दोनोको निरपराध जानो सब तरहसे वह नरदेव देवोके समान गये ॥४३॥

१३४ इस करुण प्रलापको सुनकर उन स्त्रियोने बाहोसे एक-दूसरेको आलिगन कर, हिलाई लता जैसे पुष्पोसे मधुको, वैसे ही नेत्रोसे आसू बहाया ॥५९॥

१३५ तब चक्रवाकसे रहित चक्रवाकीकी तरह यशोधरा पृथिवीपर गिर पडी। और शनै गदगद रुद्ध स्वरसे विकल हो बार बार विलाप करने लगी ॥६०॥—

१३६ "मुझ अनाथा सहधमचारिणीको छोडकर यदि प्रिय धम करना चाहते है तो सहधमचारिणीके बिना उनको क्या धम होगा, जो कि तप भोगना चाहते है ॥६१॥

१३७ निश्चय उन्होने महासुदशन आदि पितामह पुराने राजाओके बारेमें सुना नही, जो कि पत्नी-सहित वन गये, तभी तो मेरे बिना वह धम करना चाहते हैं ॥६२॥

१३८ यज्ञोमें वेद-विहित सस्कारवाले दीक्षित दोनो दम्पतीको क्या नही देखते जो परलोकमे भी फलको एक साथ भोगनेकी इच्छा करते हैं, या कि उनकी मेरे प्रति धम ईर्ष्या हुई ॥६३॥

१३९ ध्रुव स जानन्मम धमवल्लभो
मन प्रियेर्प्याकलह मुहुर्मिथ ।
सुख विभीर्मामपहाय रोषणा
महेन्द्रलोकेऽप्मरसो जिघक्षति ॥६४॥

१४० इय तु चिता मम कीदश नु ता
वपुर्गुण विभ्रति तत्र योपित ।
वने यदर्थं स तपासि तप्यते
श्रिय च हित्वा मम भक्तिमेव च ॥६५॥

१४१ न खल्विय स्वगसुखाय मे स्पहा
न तज्जनस्यात्मवतोपि दुलभम ।
स तु प्रियो मामिह वा परत्र वा
कथ न जह्यादिति मे मनोरथ ॥६६॥

१४२ अभागिनी यद्यहमायतेक्षण
शुचिस्मित भर्तुरुदीक्षितु मुख ।
न मन्दभाग्योऽहति राहुलोऽप्यय
कदाचिदके परवर्तितु पितु ॥६७॥

१४३ अहो नशास सुकुमारवचम सुदारुण तस्य मनस्विनो मन ।
कलाप्रलाप द्विषतोऽपि हर्षण
शिशु सुत यस्त्यजतीदृश बत ॥६८॥

१४४ ममापि काम हृदय सुदारुण
शिलामय वाप्ययसोऽपि वा कृतम् ।
अनाथवच्छ्रीरहिते सुखोचिते
वन गते भर्तरि यन्न दीयते" ॥६९॥

१४५ इतीह देवी पतिशोकमूर्छिता
रुरोद दध्यौ विललाप चासकृत् ।
स्वभावधीरापि हि सा सती शुचा
धृति न सस्मार चकार नो ह्रियम् ॥७०॥

१३९ निश्चय मेरे धम-वल्लभ क्षण भरके पारस्परिक प्रिय ईर्ष्या-कलह युक्त मनको जानकर सुखसे डरके मुझ क्रोधनाको छोड इ द्रलोक की अप्सराआको प्र।प्न करना चाहते ह ॥६४॥

१४० मुझे तो यह चिन्ता ह, कि वहा की वह स्त्रिया कैसे शरीर और गुणोको धारण करती है जिनके लिये वह राजलक्ष्मी और मेरी भक्तिको भी छोडकर वनमे तप कर रह है ॥६५॥

१४१ स्वगके सुखके लिये मेरी इच्छा नही है, वह सयमीके लिये दुलभ (भी) नही है, प्रियतम मुझे यहा या परलोकमें कैसे भी न छोडे यही है मेरा मनोरथ ॥६६॥

१४२ दीघ नेत्र शुद्ध मुस्कानयुक्त स्वामीके मुखको देखनेकी यदि म अभागिनी हूँ। तो यह मन्दभाग्य राहुल भी क्या कभी पिताकी गोदमे पौढने योग्य नही है ॥६७॥

१४३ सुकुमार तेजवाले उन मनस्वीका मन अहो नशस और अतिदारुण है, जो कि हाय वह शत्रुको भी हर्षित करनेवाले मधुर-आलापी शिशुपुत्र को छोड गये ॥६८॥

१४४ मेरा भी यह अतिदारुण हृदय जरूर शिलामय या लोह निर्मित है जो कि अनाथकी तरह शोभारहित सुख-योग्य स्वामीके वन जाने पर भी विदीण नही होता' ॥६९॥

१४५ इस प्रकार वहा पतिके शोकसे मूर्छित देवी चिन्ता करती बार-बार विलाप करती स्वभावसे धीर भी सती शोकके कारण धैयको भूल सकोच छोड बैठी थी ॥७०॥

१४६ ततस्तथा शोकविलापविक्लवा
यशोधरा प्रेक्ष्य वसुधरागताम ।
महारविन्दैरिव वृष्टिताडितै
र्मुखै सबाष्पैवनिता विचुक्रुशु ॥७८॥
—सग ८

## १७ मातृचेट (५० इ० पू०)

यह अश्वघोष और कनिष्कके समकालीन थे। कनिष्कके प्रयत्नसे जो बौद्ध महापरिषद कश्मीरमें बठी थी, उसमें इन्हें भी कनिष्कने निमन्त्रित किया था, लेकिन वृद्धावस्थाके कारण उसमें योग देनेसे असमथता प्रकट करते हुए इन्होने एक पत्र—"राजा कनिष्क लेख" लिखा था, जिसका अनुवाद तिब्बती भाषामें अब भी प्राप्य ह। कनिष्क जिस बौद्ध धमके

१ बुद्धकी महिमा—

१ स्वयभुवे नमस्तेऽस्तु प्रभूताद्भुतधमणे।
यस्य सख्याप्रभावाभ्यान्न गुणेष्वस्ति निश्चय ॥८॥
२ इयन्त इति नास्त्यन्त चेदृशा इति का कथा।
पुण्या इत्येव तु गुणान् प्रति ते मुखरा वयम् ॥९॥
३ विषह्यमविषह्य वेत्यवधूय विचारणाम्।
स्वयमभ्युपपन्नन्ते निराक्रन्द्रमिद जगत् ॥१॥
४ अव्यापारितसाधुस्त्व त्वमकारणवत्सल।
असस्तुतसखश्च त्वमनवस्कृतबान्धव ॥२॥
५ स्वमासान्यपि दत्तानि वस्तुष्वन्येषु का कथा।
प्राणैरपि त्वया साधो मानित प्रणयी जन ॥३॥
६ स्वै शरीरै शरीराणि प्राणै प्राणा शरीरिणा।
जिघासुभिरुपात्ताना क्रीतानि शतशस्त्वया ॥४॥

१४६ तब शोक विलापसे विकल धरनीपर पडी यशोधराको उस तरह देखकर वर्षासे ताडित महाकमलोसी अश्रुपूर्णमुखी वनितायें क्रदन करने लगी ॥७१॥

—सर्ग ८

## १७ मातृचेट (ईसवी प्रथम शताब्दी)

माननेवाले थे, वह "सर्वास्तिवाद" था। उस समय अन्त सलिला नदीकी तरह महायानके कितने ही विचार जहा तहा भले ही प्रचलित होने लगे हो, लेकिन अभी उसे यह नाम भी नहीं मिला था, न गधार-कश्मीरकी तरफ उसका पता था। अश्वघोष, मातचेट दोनो सर्वास्तिवादी थे। उनका महायानसे कोई सम्बध नहीं था, हा महायानियोंने भी उनका हमेशा सम्मान किया। मातृचेटका "अध्यघशतक" प्रसिद्ध ग्रथ है।

### १ बुद्धकी महिमा—

१ बहुत अदभुत गुणोवाले हे स्वयभू नमस्ते।
जिसके कि गुणोकी गणना और प्रभावोका निश्चय नही है ॥८॥

२ "इतना'का तो अन्त नही है, ऐसा इसकी बात ही क्या?
पवित्र है, इतना ही तुम्हारे गुणोके बारे मे हम कह सकते है ॥९॥

३ सह्य असह्य इस कल्पनाको हटाकर
तुमने कष्टपूर्ण इस जगतको स्वय जाना ॥१॥

४ बिना उपकार-व्यापारके साधु, बिना कारणके तुम वत्सल हो।
बिना प्रशसाके मित्र और न छोडनेवाले बधु हो ॥२॥

५ तुमने अपने मासको भी दे डाला, दूसरी वस्तुओकी तो बात ही क्या? हे साधु तुमने अपने प्राणो से भी प्रेमीजनोका मान किया ॥३॥

६ अपने शरीरसे देहधारियोके शरीरोको, अपने प्राणोंसे प्राणोको, घातकोके हाथमें गायोको सैकडो बार तुमने खरीदा ॥४॥

७ न दुर्गतिभयान्नेष्टामभिप्रार्थयता गतिम्।
केवलाशयशुद्ध्यैव शील सात्मीकृत त्वया ॥५॥
८ जिह्मानां नित्यविक्षेपादजूनान्नित्यसेवनात् ॥
कम्मणा परिशुद्धाना त्वमेकायनता गत ॥६॥
९ पीड्यमानेन बहुशस्त्वया कल्याणचेतसा।
क्लेशेषु विवृतन्तेजो जन क्लिप्टोनुकम्पित ॥७॥
१० परार्थे त्यजत प्राणान् या प्रीतिरभवत्तव।
न सा नष्टोपलब्धेषु प्राणिषु प्राणिनाम्भवेत् ॥८॥
११ कदाचित् निरपेक्षस्य च्छिद्यमानस्य ते सकत्।
वधकेष्वपि सत्त्वेषु कारुण्यमभवत् प्रभो ॥९॥
१२ सम्यक्सम्बोधिबीजस्य चित्तरत्नस्य तस्य ते।
त्वमेव धीर, सारज्ञो दूरे तस्येतरो जन ॥१०॥
१३ नाकृत्वा दुष्कर कम्म दुलभ लभ्यते पद।
इत्यात्मनिरपेक्षेण वीर्यं सम्वर्द्धित त्वया ॥११॥
१४ विशेषोत्कषनियमो न कदाचिदभूत्तव।
अतस्त्वयि विशेषाणा च्छिन्नस्तरतमक्रम ॥१२॥
१५ सुसुखेष्वपि सगोभूत् सफलेषु समाधिषु।
न ते नित्यानुबद्धस्य महाकरुणया हृदि ॥१३॥
१६ त्वादृशान् पीडयत्येव नानुगृह्णाति तत्सुख।
प्रणीतमपि सद्वृत्त यदसाधारण परै ॥१४॥
१७ विमिश्रात् सारमादत्त सर्व्वं पीतमकल्मषम्।
त्वया भुक्त न भुक्त तु विषवत् परिवजितम् ॥१५॥
१८ क्रीणित रत्नसारज्ञ, प्राणैरपि सुभाषितम्।
पराक्रान्त त्वया बोधौ तासु तासूपपत्तिषु ॥१६॥

७ न दुर्गतिके भयस और न सुगतिकी इच्छासे
केवल हृदय शुद्धिके लिये ही तुमने शीलको आत्मसात किया ॥५॥
८ कुटिल कर्मोको नित्य छोडते सरल कर्मोको नित्य सेवन करते,
परिशुद्ध कर्मोके तुम एक आश्रय हुये ॥६॥
९ मगलचित्तवाले पीडित होते तुमने बहुत बार,
क्लेशा (मलो)के विषयमे अपने तेजको प्रकट किया और क्लेशयुक्त
जनपर अनुकम्पा की ॥७॥
१० दूसरेके लिये प्राणोको छोडते जो खशी तुम्हे हुई
वह नष्ट हो फिर मिले प्राणियोके विषयमें भी नही हो
सकती ॥८॥
११ हे प्रभो बिना स्वाथके काटे जाते तुम्हारे प्रति अनेक बार,
हिमक प्राणियोके हृदयमे भी करुणा हो आई ॥९॥
१२ हे धीर उस परम ज्ञानके बीजवाले तुम्हारे
चित्तरत्नके तुम ही सारज्ञ हो दूसरे जन उससे दूर ह ॥१०॥
१३ दुप्कर कम किये बिना दुलभ पद नही मिलता
यह सोच अपनी भी पर्वाह न कर तुमने पराक्रम बढाया ॥११॥
१४ विशेष(पुण्य)के उत्कषका नियम कभी भी तुम्हारे मनमे नही आया
इसलिए तुम्हारे भीतरसे विशेषोके कम-अधिकका ख्याल छिन्न हो
गया ॥१२॥
१५ सुदर सफल समाधियामे सुदर सुखोमे, नित्य तत्पर
हृदयमे महाकरुणाके कारण तुम्हे आसक्ति नही हुई ॥१३॥
१६ वह सुख (भी) तुम्हारे जैसोपर अनुग्रह नही पीडन ही करता है
सुन्दर उत्तम सदाचार भी जो कि दूसरोके लिये असाधारण
हैं ॥१४॥
१७ तुमने मिश्रित वस्तुओंमे से सारको ग्रहण किया, सारे निमल
सारको पिया। तुमने विषयुक्त भोगको छोड दिया ॥१५॥
१८ हे रत्नसारज्ञ प्राणोको देकर भी तुमने सुभाषितको खरीदा।
परमज्ञानके लिये तुमने नाना उपायोसे पराक्रम किया ॥१६॥

## १८ भास (२०० ई० पू०)

भास संस्कृतके ख्यातनामा प्राचीन नाटककार है। यद्यपि इनका नाम अपरिचित नहीं था, लेकिन इनकी कृतियां—वर्तमान शताब्दी मे ही प्रकाश में आईं। इनके नाटको में कितने ही महाभारत और रामायण की कथाओ को लेकर लिखे गये है, कुछ वत्सराज उदयन से सम्बन्ध रखते है, और कुछ दूसरी कथाओ को लेकर।

१ महाभारत सम्बन्धी—(१) बाल चरित, (२) पचरात्र, (३) मध्यमव्यायोग, (४) दूतवाक्य, (५) दूतघटोत्कच, (६) कर्णभार, (७) उरुभग।

(तत प्रविशति पद्मिनिका)

१ पद्मिनिका—मधुकरिके, मधुकरिके, आगच्छ तावच्छीघ्रम्।

२ मधुकरिका—हला, इयमस्मि। कि क्रियताम्।
पद्मिनिका—हला, कि न जानासि त्व, भर्तृदारिका पद्मावती शीर्षवेदनया दु खितेति।

३ मधुकरिका—हा धिक्।
पद्मिनिका—हला, गच्छ शीघ्रम्, आर्यामावन्तिका शब्दय। केवल भर्तृदारिकाया शीर्षवेदनामेव निवेदय, तत स्वयमेवागमिष्यति।

४ मधुकरिका—हला, कि सा करिष्यति ?
पद्मिनिका—सा खल्विदानी मधुराभि कथाभि भर्तृदारिकाया शीर्षवेदना विनोदयति।

५ मधुकरिका—युज्यते। कुत्र शयनीय रचित भर्तृदारिकाया।
पद्मिनिका—समुद्रगृहके किल शय्यास्तीर्णा। गच्छेदानी त्व। अहमपि भर्त्रे निवेदनाथमार्यवसन्तकमन्वेषे।

## १८ भास (२०० ई० पू०)

२ रामायण—(८) प्रतिमा, (९) अभिषेक।

३ उदयन सम्बन्धी—(१०) स्वप्नवासवदत्ता, (११) प्रतिज्ञा यागधरायण।

४ अन्य—(१२) अविमारक, (१३) दरिद्रचारुदत्त।

इनके नाटकोमे स्वप्नवासवदत्त और प्रतिज्ञायौगधरायण सबसे श्रेष्ठ है।

### स्वप्नवासवदत्त

(तब पद्मिनिका प्रवेश करती है)

१ पद्मिनिका—मधुकरिके मधुकरिके, आ तो जल्दीसे।

(प्रवेश करके)

२ मधुकरिका—अरी यह हूँ मै क्या करना है?
पद्मिनिका—अरी क्या तू नही जानती, कि भर्तृदारिका (स्वामि पुत्री) पद्मावती सिरदर्दसे दुखी है।

३ मधुकरिका—हा धिक्कार।
पद्मिनिका—अरी, जल्दी आ, आर्या अवन्तिकाको बुला। केवल भर्तृदारिकाके सिरदर्दको ही अर्ज करना है, वह स्वयं ही आ जायेंगी।

४ मधुकरिका—अरी वह क्या करेगी?
पद्मिनिका—वह इस समय मधुर कथाओसे भर्तृदारिकाके सिरदर्दको भुलवायेगी।

५ मधुकरिका—ठीक है। भर्तृदारिकाकी शय्या कहाँ लगाई?
पद्मिनिका—समुद्रकुटीमें शय्या लगी है। जा इस समय तू। मै भी स्वामीको निवेदन करनेके लिये आर्य वसन्तकको ढूढती हूँ।

६ मधुकरिका—एव भवतु। (निष्क्रान्ता)
पद्मिनिका—कुत्रेदानीमायवसन्तक प्रेक्षे ?
७ विदूषक—(पद्मिनिका विलोक्य) अद्य खलु देवीवियोग-विधुरहृदयस्य तत्र भवतो वत्सराजस्य पद्मावतीपाणि-ग्रहणममीहिनस्यात्यन्तसुखावहे मगलोत्सवे मदनाग्नि-दाहोऽधिकतर वधते। (तत प्रविशति विदूषक) अयि पद्मिनिके, पद्मिनिके, क्मिह वतसे ?
पद्मिनिका—आय, वसन्तक, कि न जानासि त्व, भर्तृदारिका पद्मावती शीपवेदनया दु खितेति।
८ विदूषक—भवति, सत्य, न जानामि ?
पद्मिनिका—तेन हि भर्त्रे निवेदयैनाम्। यावदहमपि शीपानुलेपनार्थं त्वरयामि।
विदूषक—कुत्र शयनीय रचित पद्मावत्या ?
पद्मिनिका—समुद्रगहके किल शय्यास्तीर्णा।
९ विदूषक—गच्छतु भवती। यावदहमपि तत्र भवते निवेदयिष्यामि।

(निष्क्रान्तौ)
(तत प्रविशति राजा।)

१० राजा—

श्लाघ्यामवन्तिनृपते सदृशी तनूजा,
कालक्रमेण पुनरागतदारभार।
लावण्यके हुतवहेन हृतागयष्टि,
ता पद्मिनी हिमहतामिव चिन्तयामि ॥१॥

(प्रविश्य)

६ मधुकरिका—ऐसा ही हो। (निकल गई)
पद्मिनिका—कहा इस समय आय वसन्तकको देखू ?

(तब विदूषक प्रवेश करता है)

७ विदूषक—आज देवीके वियोगसे दु खित हृदयवाले आप वत्सराज को पद्मावतीके पाणिग्रहणके अतिसुखद मगल्लोत्सवमे कामाग्निका दाह अत्यधिक बढ रहा ह। (पद्मिनिकाको देखकर) अरी पद्मिनिक अरी पद्मिनिके, तू कसे यहा है ?
पद्मिनिका—आय वसन्तक क्या तुम नही जानते भतदारिका पद्मावती सिरददसे दुखी है ?

८ विदूपक—भवति (आप) सचमुच म नही जानता।
पद्मिनिका—तो यह बात स्वामीसे अज करो। तब तक म भी सिर के लेपके लिये जल्दी कर रही हूँ।
विदूपक—पद्मावतीकी शय्या कहाँ लगाई ?
पद्मिनिका—समुद्रकुटीमें सेज बिछी है।

९ विदूषक—आप जाइये, म भी तब तक आप (महाराज) को निवेदन करूँ।

(दोनो बाहर चले गये)

(प्रवेशक समाप्त)

(तब राजा प्रवेश करता है)

१० राजा—
कालक्रमसे फिर पत्नीके भारवाला (मै) लावाणक (गाव) में आगसे छिने शरीरवाली अवन्तिराजकी श्लाघनीय समानरूपा पुत्री उस पद्मिनी (वासवदत्ता) के लिय मै हिमसे निहतपद्मिनीकी तरह सोचता हूँ॥१॥

(प्रवेश करके)

११ विदपक —त्वरता त्वरता तावन् भवान्।
राजा—किमथम् ?

१२ विदूषक —नत्र भवती पद्मावती शीषवेदनया दु खिता
राजा—कैवमाह ?

१३ विदूषक —पद्मिनिकया कथितम।
राजा—भो, कष्टम्—
रूपक्रियासमुदिता गुणतश्च युक्ता,
लब्ध्वा प्रिया मम तु मन्द इवाद्य शोक ।
पूर्वाभिघानसरुजोऽप्यनुभूतदु ख,
पद्मावतीमपि तथैव समथयामि ।।२।।
अथ कस्मिन प्रदेशे वतते पद्मावती ?

१४ विदूषक —समुद्रगृहके किल शय्यास्तीर्णा।
राजा—तेन हि तस्य मागमादेशय।

१५ विदूपक —एत्वेतु भवान्।
(उभौ परिक्रामन)
विदूपक —इद समुद्रगहम्। प्रविशतु भवान्।
राजा—पूव प्रविश।

१६ विदूषक —भो, तथा। (प्रविश्य) अविहा तिष्ठतु
तिष्ठतु तावत् भवान्।
राजा—किमथम् ?
विदूषक —एष खलु दीपप्रभावसूचितरूपो वसुधातले
परिवर्तमान काकोदर ।

११ विदूपक—आप जल्दी करे जल्दी करे।

राजा—क्यो ?

१२ विदूषक—पद्मावती सिरददसे पीडित ‹

राजा—किसने यह कहा ?

१३ विदूषक—पद्मिनिकाने कहा।

राजा—हा कष्टम—

रूपकी शाभासे सपन्न और गुणसे सयुक्त प्रियाको पाकर आज तो मेरा शोक मन्द हुआ था।

पहलेके आघातसे रुग्ण दु ख अनुभव किये मै पद्मावतीको भी उसी तरह मानता हूँ ॥२॥

तो पद्मावती किस स्थानमे है ?

१४ विदूषक—समुद्रकुटीमे शय्या बिछी है।

राजा—तो उसका रास्ता बतलाओ।

१५ विदूषक—आइये, आइये आप।

(दोनो परिक्रमा करते ह)

विदूषक—यह समुद्रकुटी है। आप प्रवेश करें।

राजा—पहले तुम प्रवेश करो।

१६ विदूषक—हे, अच्छा (प्रवेश करके)। हो-हो, ठहरे आप।

राजा—क्यो ?

विदूषक—यह दीपके प्रकाशसे सूचित होते शरीरवाला हिलता साप धरती पर है।

७१ य गायक दात दिखलाते मदा गाते नही है वल्कि ये धूत गता-नुगतिक धन देने वालो का उपहास करत ह ।।१०।।

७२ धूत गायक सवेरे हार और केयूर के सहित धीर बने रहते है दोपहर को जूय मे (सब) हार नग्न भग्न और निराधार होते है ।।११।।

७३ स्तुतिरूपी जालमे बधी वचन बाणोवाली कपट और कूट की रच नाआ युक्त गीतोसे गायक शिकारी मूढ रूपी मगोके सवस्व को हरण करत है ।।१२।।

७४ नष्ट स्वर पदोवाली गीतासे क्षण भरमे लाखो पाकर 'दामीके बटने क्या दिया यह कहते दुखित हो वहा से जाते है ।।१३।।

७५ साधु द्विजवरो और वद्धो को त्यागनेवाली सारे शोकोसे युक्त लक्ष्मी के लिय यही शाप है जो कि वह निरन्तर गायकोके उपभोग के लिय है ।।१४।।

७६ देवताओ के नाथ इद्र देवने देर से आय नारद से ससार मे भूपति योके लोक-वत्तान्त के बारे मे पूछा ।।१५।।

७७ उन्होन कहा— मैने मनुष्य लोक मे विचरते बहुत दान धम यज्ञवाले विजयी भूमिपतियो की इद्र योग्य लक्ष्मियोको देखा ।।१६।।

७८ व वैभव मे तुम्हारी वरुण और कुबेर की स्पर्धा करते है शतक्रतु (इद्र) के नाम पर अनेक बार बहुत से यज्ञ करने वालो पर हँसते है' ।।१७।।

७९ मुनिके उस वचन को सुनकर द्वष उत्पन्न कर कुपित हो इद्रने नरेद्रो के धनको हरने के लिय पथिवी पर पिशाचोको भेज दिया ।।१८।।

८० वे (ही) गीत नामक मत्रवाले पिशाचोके समूह इद्रके आदेश से सारे राजाओके सब धन को हरने के लिये भूतलपर गये ।।१९।।

८१ जिनके नाम है पहले मायादास और डम्बरदास और वज्रदास क्षयदास और लठदास स्वरहरदास और प्रसिद्धदास ।।२०।।

८२ वाडवदासश्चाष्टौ ते गत्वा मर्त्यलोकमतिभयदा ।
विवृतास्यघोरकुहरा गायनसृष्टिं ससर्जुरतिविकटाम् ।२१।

८३ यैरेतैर्हृतविभवा दिशि दिशि हृतसकललोकसर्वस्वा ।
यज्ञादिषु भूपतयो जाता शिथिलोद्यमा सर्वे ॥२२॥

८४ एतेऽपि कर्णविवरैः प्रविश्य गीतच्छलेन भूपानाम् ।
सहसा हरन्ति हृदयं कणपिशाचा महाघोरा ॥२३॥

८५ तस्मादेषां राष्ट्रे न ददाति विकारिणां प्रवेशं यः ।
तस्य सकलार्थसंपद्यज्ञवती भूमिराधीना ॥२४॥

८६ नटनर्तकचक्रचरा कुशीलवाश्चारणा विटाश्चैव ।
ऐश्वर्यशालिशल्भाश्चरन्ति तेभ्यः श्रियं रक्षेत् ॥२५॥

८७ गायनसंघस्यैक्यादुत्तिष्ठति गीतनिःस्वनः सुमहान् ।
अस्थाने दत्ताया लक्ष्म्या इव संभ्रमाक्रन्दः ॥२६॥

—सर्ग ७

## ३ देशोपदेश

८८ देवो जयति हेरम्बः स्वदन्तबिसखेलनैः ।
यस्योच्चैस्तत्प्रभाः शुभ्रा हसन्तीव दिशो दश ॥१॥

८९ जयन्ति वेश्या व्यसनाभ्रविद्युतो,
जयन्ति कौटिल्यकला नटा विटाः ।
जयत्यजस्रं जनवक्षपातिनी
प्रकृष्टमायातटिनी च कुट्टनी ॥२॥

९० ये दम्भमायामयदोषलेश-
लिप्ता न मे तान्प्रति कोऽपि यत्नः ।

८२ बाडवदास—वे आठो मत्यु लोकमे जाकर अत्यन्त भयदायक हुये। खुले मुहरूपी घोर गडढेवाले गायकोकी अति विकट सष्टि उ होन बनाई ।।२१।।

८३ इनके द्वारा विभव लुटे सारे लोकके सवस्वहारे हरेक दिशामे, सभी भूपति यज्ञ आदि के करनेमे शिथिल हुय ।।२२।।

८४ गीतके बहानेसे राजाओके कण विवरमे घुसकर
ये महाघोर कण पिशाच तुरन्त हृदयको हर लेते ह ।।२३।।

८५ इसलिये इन बिगाडुओको जो राष्ट्रमे प्रविष्ट होन नही देता
उसके अधीन सारी अथ-सपत्ति यज्ञवाली भूमि होती है ।।२४।।

८६ नट, नतक चक्रचर अभिनेता बदीजन और भडये (ये)
एश्यशाली टिड्डी विचर रही है, उनसे लक्ष्मीकी रक्षा करे ।।२५।।

८७ गायन-समूहोकी एकतासे गीतकी (जो) अति महान ध्वनि उठती है,
अयुक्त स्थानमे दी गई लक्ष्मीका मानो वह भयसे क्रन्दन है ।।२६।।

—सग ७

## ३ देशोपदेश

८८ अपने दत रूपी भसीडके साथ खेलनेवाले खलोके साथ गणेशदेवकी जय है जिसकी वह (शुभ्र) प्रभाये मानो दसो दिशाओको अट्टहास कर रही है ।।१।।

८९ व्यसनरूपी मेघकी बिजलियो-वेश्याओकी जय है।
कौटिल्यकी कलाके अभिनय करनेवाले वेश्या लपटोकी जय है।
निरन्तर जनरूपी वक्षोको गिरानेवाले
भारी मायारूपी नदी और कुटनीकी जय है ।।२।।

९० जो दभ मायामय दोषोसे अत्यन्त लिप्त ह,
उनके लिये मेरा कोई प्रयास नही है।

किन्त्वेष हासव्यपदेशयुक्तया,
देशोपदेश क्रियते मयाद्य ॥३॥

९१ उपहासेन लज्जितोऽत्यन्त न दोषेषु प्रवतते।
जनस्तदुपकाराय ममाय स्वयमुद्यम ॥४॥

(१) खल –

९२ सदा खण्डनयोग्याय तुषपूर्णाशयाय च।
नमोऽस्तु बहुबीजाय खलायोलूखलाय च ॥५॥

९३ सम शत्रौ च मित्रे च तथा मानापमानयो ।
वृत्तिच्छेदकृताभ्यास खलो निर्वाणदीक्षित ॥६॥

९४ खल सुजनपैशुन्ये सवतोऽक्षिशिरोमुख
सवत श्रुतिमान लोके सवमावृत्य तिष्ठति ॥९॥

९५ खलो वक्त्येव सवस्य दोष वक्ति खलस्य क ।
दोषो मलिनवस्त्रस्य कदा केन विचार्यते ॥१५॥

९६ खलेन धनमत्तेन नीचेन प्रभविष्णुना।
पिशुनेन पदस्थेन हा प्रजे, क्व गमिष्यसि ॥१७॥

९७ गुणान् स्तौतीत्यसम्बद्ध स्निह्यतीत्यसमजसम्।
ददातीति विरुद्धार्थ खलो हन्तीति नानृतम् ॥२१॥

—उपदेश १

(२) कदय –

९८ थूत्कृतस्य जनैर्नित्य निर्निद्रस्य निशास्वपि।
उलूकस्येव लुब्धस्य न कल्याणाय दशनम् ॥४॥

यह व्यग कथनके बहाने
मैं आज देशके ल्यिे उपदेश कर रहा हू ।।३।।

९१ परिहाससे अत्यत लज्जित होकर आदमी दोपमे प्रवत्त नही होता,
उमी उपकारके लिय यह मेरा अपना परिश्रम हे ।।४।।

## १ खल-वणन—

९२ हमेशा खडनके योग्य और भूसा भरे अतरवाले
वहुत बीजवाले खल (या खलिहान) और ओखलका नमस्कार हो ।।५।।

९३ शत्रु और मित्रमे एक समान और वसे ही मान-अपमानमे भी,
निराहार मे अभ्यस्त खल निर्वाणकी दीक्षा ले चुका है ।।६।।

९४ सुजनोकी चुगली करनेमे सवत्र आख सिर-मुखवाला सवत्र
कानोवाला खल लोकमे सबको व्याप्न कर स्थित है ।।१०।।

९५ खल सबके दोषको कहता है खलका कौन कहता है ?
मलिन वस्त्रवालेके दोषको कब कोई विचारता है ।।१५।।

९६ धनमत्त, नीच प्रभावशाली अधिकारप्राप्त
चुगलखोर खलसे भाग कर हा जनता, तू कहा जायगी ।।१७।।

९७ गुणाकी तारीफ करता है यह गलत है स्नह करता है यह हो नही सकता देता है यह उलटी बात है। (हा) खल मारता है यह झूठ नही है ।।२१।।

—उपदेश १

## २ कजूस—

९८ लोग सदा उसे थूकते है, रातको भी उसे नीद नही।
उल्लू जसे कजूसका दशन मगलकारक नही होता ।।४।।

९९ धन भूमिगृह दारा सवथा जन्मसचितम्।
पराथमेव पयन्ते कदयस्य जिनस्य च ॥६॥

१०० सहस्राक्षस्तृणतुषे वज्रहस्तो गृहव्यये।
अशनाच्छादनच्छेदात्कदय पाकशासन ॥७॥

१०१ नीरसस्य कदयस्य माधुर्य वचने कथम्।
गृहे लवणहीनस्य लावण्य वदने कुत ॥८॥

१०२ कदयश्चर्मवसनो रुक्षोऽस्नानात्सदा जटी।
मलेन श्यामलगल शूली विलवणाशनात् ॥९॥

१०३ कोऽन्य कदर्यसदृशो दाता जगति जायते।
नाश्नात्यदत्वा योऽर्थिभ्यो गले हस्त गहेऽगलम् ॥१२॥

१०४ पटी पितामहक्रीता तत्पर्वाप्तिश्च शाटक ।
दिव्यवस्त्रस्य लुब्धस्य क्षीयते न युगैरपि ॥१४॥

१०५ दिव्यवस्त्रस्य लुब्धस्य त्यक्तपुण्यदिनस्थिते ।
अदृष्टलवणा भार्या प्रातिवेश्यैर्निमन्त्र्यते ॥१५॥

१०६ मुष्टिमानेन दत्वापि लुब्धो धान्य गृहव्यये।
मृतो मुष्टि समादाय क्लेशमूल्य न गच्छति ॥१६॥

१०७ कदय स्वजन दृष्ट्वा यदृच्छोपनत गृहे।
करोति दारकलहव्याजेनानशनव्रतम् ॥१८॥

१०८ कदय कुशलप्रश्न न करोति शृणोति वा।
अभ्यागतस्य सायाह्ने पश्चाद् भोजनशकया ॥१९॥

१०९ जीवत सञ्चिताद्यस्य न निर्याति कपर्दिका।
म्रियमाणस्य तस्यैव सकृत्सर्व प्रयाति च ॥२२॥

९९ धन भूमि, घर स्त्री जन्म भरका संचित सब कुछ
कंजूस और वृद्धका अन्तमे दूसरेके लिय ही है ।।६।।

१०० घास भूसेके खर्चेमे हजार आंखोवाला घरके खर्चेमें मुट्ठीबांधे,
और असन वसनके छेदन करनेमे कंजूस इन्द्र समान है ।।७।।

१०१ नीरस कंजूसके वचनमे मधुरता कैसे हो सकती है ?
लवणहीनके घरमे मुखमे लावण्य कहासे ।।८।।

१०२ कंजूस, चमडा पहननेवाला रूखा, न-नहानेसे सदा जटाधारी,
मैलसे काले कंठवाला बिना लवणके खानेसे शंकर है ।।९।।

१०३ संसारमे कंजूसके समान कौन दूसरा दाता पैदा हुआ,
जो कि याचकोके गलेमे हाथ और घरमे अगला दिये बिना खाना
नही खाता ।।१२।।

१०४ दादाकी खरीदी धोती और उससे भी पहले मिला शाटक,
दिव्य वस्त्रधारी कंजूसके लिये युगो तक भी क्षीण नही होता ।।१४।।

१०५ उत्सव रहित त्योहार छोड कंजूसकी,
आंखसे नमक न देख पत्नीको पडोसी न्योतते है ।।१५।।

१०६ कंजूस घरके खर्चेके लिये अनाजको मुट्ठीसे नापके देकर भी,
मुट्ठी के लिय मरकर हुये क्लेशके मूल्यको नही पाता ।।१६।।

१०७ कंजूस अकस्मात घरपर आय स्वजनको देखकर,
गृहिणीसे कलहके बहाने अनशन व्रत कर लेता है ।।१८।।

१०८ पीछे भोजन देनेके डरसे कंजूस शामको अभ्यागतसे
न कुशल प्रश्न करता, न सुनता है ।।१९।।

१०९ जीते जी जिसके संचित धनमेंसे एक कौडी नही बाहर जाती,
मरते हुये उसीका सब एक ही बार चला जाता है ।।२२।।

११० नैष्ठुर्यं नैरपेक्ष्य च शाठय क्रौयमनाजवम् ।
कृतविस्मरण यच्च तत्कदयस्य लक्षणम् ॥२६॥

१११ अचुल्लीपाकमस्मेरमसुख निजनञ्च यत् ।
यदुत्सवकथाहीन तत्कदयगह विदु ॥२८॥

११२ नृत्यत्यवृष्टिषु पुरा ह्यतिवष्टिषु नृत्यति ।
दुर्भिक्षोपप्लवाकाक्षी कदर्यो धान्यगौरवात् ॥३४॥

११३ विरमति मतिहीनो लाभलोभेन वित्त,
जरयति यतिरूप मयमादिन्द्रियेच्छाम् ।
चरति च रतिविघ्न सव्ययत्वाद् गहिण्या,
स्वधननिधनरक्षाचायवय कदय ॥३६॥

—उपदेश २

## ४१ विल्हण (१०८० ई०)

यह कश्मीरके रहनेवाले थे। इनके पिताका नाम ज्येष्ठकलश, दादाका नाम राजकलश और परदादाका नाम मुक्तिकलश था। मा नागदेवी थीं। इष्टराय और आनद इनके दो भाई थे। अपने ऐतिहासिक महाकाव्य "विक्रमाकदेवचरित" में इन्होने अपने बारेमें बहुत सी बातें लिखी ह। विद्या समाप्तिके बाद तरुण विल्हणने अनुकूल दरबार ढूढनेके लिए प्रस्थान किया। मथुरा, कन्नौज, प्रयाग और दूसरे स्थानोमे होते वह कल्याण नगरमें पहुचे, जहा चालुक्य-वशके राजा छठें विक्रमादित्य (१०७६ ११२७ ई०)

११० निष्ठुरता, निरपेक्षता शठता, क्रूरता, कुटिलता
और उपकारका विस्मरण—यह है कजूमका लक्षण ।।२६।।

१११ जहा बिना पाक चूल्हा न मुस्कुराता मुख है और जो निजन है,
उत्सवकी जहा कथा नही उसे कजूसका घर जानते ह ।।२८।।

११२ वष्टि न होने पर पहले जो नाचता अतिवष्टिपर जो नाचता है
अनाजके दामके बढनके ख्यालसे कजूस सूखे और बाढको चाहता
है ।।३४।।

११३ लाभके लोभसे वह मतिहीन धन नही भोगता (और)
सयम के कारण यतिकी तरह इद्रियोकी इच्छाओको नष्ट करता है।
खर्चीलेपनके कारण गहिणीकी रतिमे विघ्न करता है
कजूस अपने धनके नाशकी रक्षामे बडा आचाय है।

—उपदेश २

## ४१ विल्हण (१०८० इ०)

का शासन था। इन्हींके बारेमें १८ सर्गोमें विल्हणने उक्त काव्य लिखा। इनका दूसरा ग्रथ "विल्हण चरित' ह, जिसमें गुजरातके राजा वीरसिंहकी कन्या शशिकलासे कवि के प्रेमका वणन ह। सभवत कल्याणसे वह गुजरात गये, और वही बस गये। विल्हणने कल्पना और पौराणिक आख्यानोको छोडकर वास्तविक जीवनको चित्रित करनेका एक नया माग दिखलाया, लेकिन सस्कृतके कवियोने उनका अनुसरण नहीं किया।

## विल्हणचरितम्[1]

### (१) विल्हण-शिष्या—

१ स्वर्गावनीविमलमण्डलखण्डतुल्ये,
भूमण्डले महिलपत्तननामधेये।
वारागगुर्जरजनै परिसेव्यमाने
भोगी बभूव नृपति किल वीरसिह ॥२॥

२ चत्वार एव निजधर्मरता सदैव,
वर्णाश्च यस्य नगरे रजनीकरस्य।
चच्चद्गवाक्षपथि वीक्षणदृश्यवक्त्रै –
बिम्बोदय प्रकटयन्ति दिनेऽपि नाय ॥३॥

३ यो वैरिवीरवरवारणदर्पसिंहो,
विद्याविनोदविविधाभिरस कलावान्।
गाम्भीर्यधैर्यगुरुदानगुणै स लोक,
पाति स्म वीरनृपतिर्निजराजधर्मै ॥४॥

४ इत्थ नृपेण रजनीकरवक्त्रबिम्बा,
राज्ञोऽप्यवन्तिनपतेरतुलस्य पुत्री।
पाणिग्रहेण विधिना विहिता सुनारा
मुख्या बभूव सकलासु वरागनासु ॥५॥

५ कालक्रमेण विमला कमलासमाना,
चन्द्रानना नयननिर्जितपद्मपत्राम्।
चन्द्रोदयेऽथ नृपते किल पट्टराज्ञी,
जज्ञे कला शशिकलामिति सत्यनाम्नीम् ॥६॥

---

१ काव्यमाला १३, निर्णय सागर प्रेस, बबई

# विल्हण-चरित

## १ विल्हण की शिष्या—

१ स्वगभूमिके निमल मडलके खडके समान
**महिलपत्तन**[१] (अणहिल पाटन) नामवाले भूमिपर,
सुन्दर शरीर गुजर जना द्वारा सेवित
**वीरसिंह** नामक भोगी नपति था ।।२।।

२ जिस च द्रमाके नगरमे चारो
वण सदा अपने धममे रत रहत थ ।
और दिनमे भी सुन्दर गवाक्षोसे देखनमे दश्य मुखोसे,
स्त्रिया (चद्र-)विम्बके उदयको प्रकट करती थी ।।३।।

३ जो शत्रु-वीरोके श्रष्ठ गजोके दपके लिये सिंह
विद्या विनोदमें विविध प्रकार रस लेनवाला, कलावान था ।
वह गाम्भीय धैय, बडे दान गुणोवाला
**वीर सिंह** नपति राजधर्मोसे प्रजा पालन करता था ।।४।।

४ इस प्रकार राजाने च द्रमासी मुख बिम्बवाली
अतुल नपति **अवन्ति** राजकी पुत्री को,
विधिपूवक व्याह कर सुपत्नी बनाया
(वह) सारी सुन्दरियोमे प्रधाना थी ।।५।।

५ काल पाकर राजाकी पटरानीन
विमल लक्ष्मी समान च द्रमुखी,
नयनसे पद्मपत्रको जीतनेवाली,
**शशिकला** सच्चे नामवाली कलाको ज म दिया ।।६।।

६ सा वर्धते शशिकला शशिन कलेव,
राज्ञो विशिष्टतनया ह्यधिकैकभाग्या।
अल्पैर्दिनै कतिपयैरपि राजधानी,
आगत्य वाक्यसुधया जनक तुतोष ॥७॥

७ राजीवपत्रनयना नरराजकन्या,
यल्लीलयापि वचन मधुर बभाषे।
तद्वीरसिंहनृपतेरमृतोपमान,
चित्ते बभूव सुखदायि दिवा निशायाम् ॥९॥

८ श्रीराजहसनमितेन पुरोहितेन,
राज्ञे निवेद्य विजिताखिलतत्कथेन।
"काश्मीरक कविरसौ गुणिन दिदृक्षु,
त्वामागत क्षितिप, बिल्हणनामधेय ॥११॥

९ मुक्तेन्दुकुन्दकुसुमस्फटिकावदाता,
सर्वामरेन्द्रभुजगेन्द्रनरेन्द्रवन्द्या।
मन्त्राथतन्त्रजननी जननी श्रुतीना,
श्रीशारदास्ति विषय तत आगतोऽयम्" ॥१२॥

१० कृत्वा नति विषयपूवमथाशिष ता,
जग्राह वीरनपति कविराजतोऽपि।
मायाप्रपचजगदणवभीतभीत,
सिद्धोपदेशमिव धमपरश्च लोक ॥१३॥

११ तस्मै विहस्य कविराजमथ क्षितीश,
प्रीत्या सुताध्ययनकारककोविदार्थी।
दत्त्वा निकाममुदिताय मनोरथश्री,
श्रीवीरसिंहनृपतिर्मुदमाससाद ॥१५॥

६ वह **शशिकला** शशिकी कलाकी तरह् बढती,
अधिकाधिक भाग्यशालिनी राजाकी विशिष्ट कन्या,
थोडे ही दिनोमे राजधानीमे
आकर (अपने) वचनामतसे पिताको सतुष्ट करने लगी ।।७।।

७ कमल पत्र जसे नत्रोवाली नरराजकी कन्या
लीलासे ही जो मधुर वचन बोलती थी।
सो **वीरसिंह** राजाके चित्तको अमत-समान
दिन रात सुखदायक होता था ।।९।।

८ श्री राजहससे नमस्कृत उसके कथनसे जीतनेवाले
पुरोहितने राजासे निवदन किया—
'हे क्षितिपति, यह कश्मीरी **बिल्हण** नामक कवि
गुणीके देखनका इच्छुक (तुम्हारे पास) आया है ।।११।।

९ मुक्ता-चन्द्र कुन्दकुसम-स्फटिककी तरह श्वेत,
सारे अमरेन्द्रो, भुजगेन्द्रो नरेन्द्रो द्वारा वदनीया,
मन्त्र-अथतत्रकी उत्पादिका, श्रुतियोकी जननी,
श्री **शारदा** का जो एक(मात्रा) देश हे, वहासे यह आया है ।।१२।।

१० पहिले नमस्कार करके फिर कविराजसे आशीर्वाद,
**वीर** नपतिने (ऐसे) ग्रहण किया,
जैसे माया प्रपचरूपी भवसागरसे भयभीत
धमपरायण आदमी सिद्धोपदेशको ग्रहण करता है ।।१३।।

११ कविको विहसकर मनोवाछित लक्ष्मी दी।
फिर राजाकी प्रसन्नतासे
पडित को खोजनेवाले श्रीवीरसिंह नपतिने
अति मुदित हो पुत्री को पढाने के लिये दिया ।।१५।।

१२ स्नानानुलेपनमनोरमभोजनानि,
दिव्यावराणि बहुमानपुर सराणि ।
काश्मीरक कविवरोऽथ निशम्य रात्रौ
प्रात पुरोहितयुतो नृपति ददर्श ॥१६॥

१३ सद्य प्रबन्धविधिना गुरुणा कवित्व,
यद्रम्यपद्यरचनामधुना कवीन्द्र ।
विद्यापगागहनवासपयोनिधित्व,
धीर तुतोष स यथा न तथान्य एव ॥१७॥

१४ एव विलोक्य लसिताथपद कवीन्द्र-
मामन्त्र्य तत्र तनया कवये निवेद्य ।
"अध्यापय प्रमुदितो भगवन्निमा त्व
कृत्वा प्रसादम"थ चन्द्रकलामुवाच ॥१८॥

१५ उन्निद्रबुद्धिकुसुम कविशेखरोऽय,
काश्मीरक शशिकले कुरु पादपूजाम् ।
क्रीडा विहाय सुकसारिगता सखीना,
शास्त्र गृहाण वचन कविबिल्हणस्य" ॥१९॥

१६ राज्ञा विमृश्य गुणिनो गुरुभावभक्ति,
व्यक्ताक्षरक्रमवतीमपि राजपुत्रीम् ।
दृष्ट्वा व्यपाठयदतिप्रयत कवीन्द्र,
स्तोकैर्दिनै शशिकला विदुषी बभूव ॥२०॥

१७ सा प्राकृतानि विमलानि च सस्कृतानि
शास्त्राण्यधीत्य किल चन्द्रकला सुशीला ।
श्रीबिल्हण निजगुरु प्रणिपत्य साक्षात्,
त हर्षया नृपतिमास सरस्वती च ॥२१॥

१२ स्नान अनुलेपन मनोरम भोजन,
बहुमानके साथ दिव्य वस्त्र को।
**कश्मीरी** कविवरने रातको सुनकर
प्रात पुरोहितके साथ नपतिका दशन किया ॥१६॥

१३ तुरन्त **बडे** प्रबध क। रचना कवित्व
और रम्य-पद्य निर्माण के द्वारा
विद्यारूपी नदीके बहन निवास-सागरत्वसे
कवीद्रने वीर को जैसा तुष्ट किया वसा अन्य नही ॥१७॥

१४ इस प्रकार उल्लसित अथ पदवाल कवीद्रको देख
अपनी पुत्रीको वहा बुला राजाने कविस निवेदन किया—
"हे भगवन तुम खुशीसे कृपाकर इस पढाओ'
फिर उसने **शशिकलासे** कहा—॥१८॥

१५ 'हे शशिकला यह फूले बुद्धि रूपी पुप्पवाले,
**कश्मीरी** कविश्रेष्ठ है, इनकी पाद-पूजा कर,
सखियोके तोते मैनोके खेलको छोड
कवि **विल्हणके** वचन शास्त्रको ग्रहण कर ॥१९॥

१६ राजाके साथ विचार कर गुणीके प्रति बडी भावभक्तिवाली,
अक्षर क्रम जाननेवाली राजकन्याको
देखकर कवीद्रने अत्यन्त तत्परतासे पढाया,
(और) थोडे ही दिनोमे शशिकला विदुषी हो गई ॥२०॥

१७ उस सुशीला शशिकलाने **प्राकत** और
निमल **सस्कृत** शास्त्रोको पढकर।
अपने गुरु श्रीविल्हणको प्रणाम करके,
उन्हें, नृपति और सरस्वतीको (भी) हर्षित किया ॥२१॥

(२) राजकन्या प्रेम—

१८ तस्या गृहे प्रवरकुकुमपुष्पवासि-
कर्पूरगौरसरसागरुच दनाढ्ये ।
श्रृगारसारगहन किल कामशास्त्र-
मध्यापयत्यमलचन्द्रकला कदाचित् ॥२२॥

१९ विज्ञातमन्मथकला स्मरबाणविद्धा,
तस्यान्यज मरमणी नरनाथपुत्री ।
भाव्यथभावितमनोभवतुल्यकान्ते,
कान्ते रसान्विदधति स्म दृशोर्विकारान् ॥२३॥

२० प्रेमादरात्तरलितेन विलोचनेन,
वक्त्रेण चारुहसितेन सुधाधरेण ।
इषद्विजम्भितकुचद्वितयेन बाला,
विद्वासमाशु वशिन च वशीचकार ॥२४॥

२१ श्रीपद्मपत्रनयना वरपद्महस्ता,
पद्मप्रकृष्टचरणा शुचिपद्मगन्धाम ।
ता पद्मिनीमिव सुपद्मनिकेतना च,
मेने कवि शशिकलामिव कामवल्लीम् ॥२५॥

२२ सा प्राह त कविमवेक्ष्य मनोऽनुराग,
"स्वामिन्, द्वय भवति सवजनानुशान्त्यै ।
तत्त्व शिवस्य शिवदायि च कामतत्व,
त्व सप्रति स्मरगुरु स्मरयोग्यमत्र" ॥२६॥

२३ इत्युक्त एव विजने स विचाय सर्व,
गान्धवराजविधिना जगृहेऽथ पाणिम् ।
कामी युवा स्मरकलाकुशला च बाला,
दैवात्तयोरघटित घटित बभूव ॥२७॥

## २ राजकन्यासे प्रेम—

१८ उसके श्रेष्ठ केसर-पुष्पके गधवाले
कपूरसे गौर सरस अगर-चदनयुक्त घरमे,
किसी समय पर शृगार-सारवाला गहन कामशास्त्र
निमल शशिकलाको पढात ।।२२।।

१९ दूसरे ज मकी कविकी पत्नी राजपुत्रीने,
कामकलाको जान कामवाणस बिद्धा हो
भावी अर्थों द्वारा प्रभावित काम-तुल्य कमनीय,
प्रियतममे (अपने) नेत्रोस रस विकार पैदा किये ।।२३।।

२० प्रेम-आदरसे तरल नेत्रो द्वारा,
सुन्दर हास और अमत-अधरवाले मुख तथा
थोडे उदबुद्ध दोनो स्तनो द्वारा उस बालाने,
(उस) सयमी और विद्वान्को जल्दी अपने वशमे कर लिया ।।२४।।

२१ लक्ष्मी के कमल-पत्र सी आखावाली श्रेष्ठ पद्मसे हाथोवाली,
पद्म स उत्तम चरणोवाली, पवित्र पद्म सी गधवाली,
पद्मिनी (लक्ष्मी) की तरह ही सुन्दर पद्मके गहवाली
काम लतासी शशिकलाको कविने समझा ।।२५।।

२२ उसने कविको देखकर अपने मनके अनुरागक बारे मे कहा
हे स्वामी सभी जनोकी शान्तिके लिये दो बाते होती है
शिवका तत्वज्ञान और शिव (कल्याण) दायक कामतत्व।
इस समय तुम यहा काम जसे योग्य कामगुरु है" ।।२६।।

२३ एकान्तमे ऐसा कहनेपर उस कविन सब विचार कर,
गधव विवाह विधिसे उसका पाणिग्रहण किया।
कामी तरुण था और बाला काम-कलामें कुशल थी
दैवसे उन दोनोके लिये अघटित (घटना) घटित हो गई ।।२७।।

२४ सा कामशास्त्रविधिना किल कामकेली-
लीलाविलासनिलय चकमे कवीशम्।
अ योन्यनूतनसुयौवनमोहिता च,
वाक्यै सुधारससमै स ररज बालाम् ॥२८॥

२५ राजप्रियोऽपि विविधागमपारगोऽपि,
भुक्ते स गूढचरितो नरराजपुत्रीम।
शास्त्रोदितान्यनुदितानि च मोहनानि,
पश्यन्नहर्निशमतीव निगूढचेता ॥२९॥

## (३) रहस्यभेद --

२६ आ कस्य साप्रतमहो कुपितो विधाता,
कृत्वेति ते हृदि तत प्रणिपत्य भूपम्।
"देवाभय शशिकला पुरुषोपभुक्ता,
सत्याय ते स गुरुरीक्षित एव नूनम्" ॥४६।

२७ रक्षाजनेन कविनामनिवेदितेन,
भूपो बभूव किल दोल्तिचित्तवत्ति ।
"कि सत्यमस्ति कथित वितथ तु किवा,
जीवप्रिय द्वितयमेव कवि सुता मे" ॥४७॥

२८ निर्वासन स्वनगरात्खरपष्ठयान,
नाश करस्य वधवन्धनक समस्तम्।
अगीचकार कुसुमेषुनिपीडिताग,
काश्मीरको नृपसुतारमणानुगूढ ॥५५॥

२९ अलमतिचपलत्वात्स्वप्नमायोपमत्वात्,
परिणतिविरसत्वात्सगमेनागनाया ।
इति यदि शतकृत्वस्तत्त्वमालोकयामस्
तदपि न हरिणाक्षी विस्मरत्यन्तरात्मा ॥५८॥

२४ उसने काम-शास्त्रकी विधिसे काम-क्रीडा के
लीला-विलासके भवन कवीशको प्यार किया।
और परस्पर (अपने) सुन्दर नवयौवन से मोहित उस बाला रजन
का, सुधारस-तुल्य (अपने) वचनोसे कविने किया ।।२८।।

२५ राजाका प्रिय, विविध शास्त्रोमे पारगत,
शास्त्रमे कही-न-कही मोहन बातोको,
देखते रात दिन छिपकर,
वह कवि राजकन्याका उपभोग करता ।।२९।।

## ३ रहस्यका प्रकट होना—

२६ 'इस समय आह, किसके ऊपर विधाता कुपित हुआ।
यह मनमे करके राजाको प्रमाण कर (पहरदार ने कहा)—
'हे देव, अभय दे शशिकलाको पुरुषने उपभोग किया है।
तुम्हे सच (बतानेके) लिये, निश्चित उस गुरुको ही देखा है' ।।४६।।

२७ रक्षक पुरुषके कविका नाम कहने पर,
भूपका चित्त चचल हो गया
'क्या सत्य है अथवा असत्य,
कवि और पुत्री दोनो ही मेरे लिय प्राणोसे प्रिय ह" ।।४७।।

८ गदहेकी पीठपर चढन अपने नगरस निर्वासनके दण्ड,
हाथ काटने सारे बध-बधनको,
नप-सुताके रमणमे रत
काम-पीडित कश्मीरीने स्वीकार किया ।।५५।।

२९ अगनाके सगममे अति-चपलता स्वप्न मायाकी समानता,
अन्तमें विरसता के कारण
यदि सौ बार तत्त्व पर विचार करते है,
तो भी मेरी अतरामा मृगनयनीको नही भूलना चाहती ।।५८।।

३० के वा न सन्ति भुवि वारिधरावतसा,
हसावलीवलयिनो जलसनिवेशा ।
किं चातक फलमवेक्ष्य स वज्रधारा,
पौरदरी कलयते नववारिधाराम ।।५९।।

३१ 'श्रीवीरसिंह नपवीर विपक्षवीर
मत्तेभसिंह नरसिंह नरेन्द्रसिंह ।
वैदेशिक स्वकुललाछनता विधत्ते,
तद्वीक्ष्य कि क्षमसि कि श्रुतमेव नास्ति" ।।६१।।

३२ वशार्चितेन कथिते वचने नृवीरो
जज्वाल वह्निरिव वातविवृद्धवग ।
आनीय तद्गृहसखीश्चरित च पृष्ट्वा
ताभ्य समस्तमपि भूपतिराससाद ।।६२।।

## (४) शूलारोहणदण्ड —

३३ ज्ञात्वा स्वय सकलमर्थमनथमूल,
प्रोवाच रोषवशग शुभमन्त्रिणस्तान् ।
"चौरस्य कि भवति" मन्त्रिभिरवमुक्त—
"शूलाधिरोहणमिति", "क्रियता च तस्य" ।।६३।।

३४ भूपाज्ञया सपदि वधधरैर्विगाढ,
त नीयमानमुपलक्ष्य जनस्त्ववाचत् ।—
"चौर किमेष सुकवि प्रभुरत्नहारी"
लोकोक्तिरेवमभवन्नगरे समस्ते ।।६४।।

३५ द्वारस्थितामथ निरीक्ष्य नरेन्द्रपुत्री
नेत्रच्छटा प्रदधती स उवाच कान्ताम् ।
"बालेऽधुना सुरवधूरमणाय यामि,
तन्नागमिष्यति पुन कवि बिल्हणस्त्वाम्" ।।६५।।

३० ससारमे मेघोके आभूषणवाल,
हस पक्तिके ककणवाले जल शरीरयुक्त कौन नही है।
क्या चातक फलको सोचकर पुरन्दरकी
नवीन जलधारावाली वज्र धाराको ग्रहण करता है' ॥५९॥

३१ 'हे वीरसिंह वीर नपति शत्रु वीर रूपी
मस्त गजके सिंह ह नरसिह हे नरद्रसिह
वैदेशिक विल्हण अपने कुलको लाछित कर रहा है।
उसे दखकर क्यो क्षमा करते हो ? क्या सुना हो नही' ॥६१॥

३२ कुलपूज्य पुरोहित के कहे वचनसे वीरसिंह
वायुसे प्रबल हुय अग्निकी तरह भभक उठा।
शशिकला क. गह सखियोको बुला उसक चरित्रके बारेमे पूछकर
उनसे सब बाते भूपतिने जान ली ॥६२॥

## ४ सूली का दड—

३३ अनथकी जड सभी बातोको स्वय जानकर
रुष्ट हो उसने अपने भले मत्रियोसे कहा—
चोरका क्या दड होता है?' तब मत्रियाने कहा—
"सूलीपर चढाना', "तो कविको यह करो' ॥६३॥

३४ राजाकी आज्ञासे तुरन्त हिजडोने उसे जोरसे पकड लिया।
उसे ले जाये जाते देखकर लोगोने कहा—
"यह सुकवि क्या प्रभुके रत्नका हरन वाला चोर है?"
इस प्रकार सारे नगरमें लोगो मे बात फैली ॥६४॥

३५ तब उस कविने द्वारपर अवस्थित नेत्र-शोभा धारिणी
प्रिया नरेंद्र-कन्या से कहा
"बाले, देवागनाओके साथ रमण करनेके लिये मैं जा रहा हू।
सो कवि विल्हण अब फिर तेरे पास नही आयेगा" ॥६५॥

३६ वध्यावनीमथ निरोपितशूलरौद्रा,
नीत्वा कवि तु वधका कथयाबभूवु —
"स्नान विधेहि परिचिन्तय देवमाद्य-
मन्ते मतिभवति या सुकवे गति सा" ॥७२॥

## (५) प्रियास्मरणम्—

३७ "अद्यापि ता कनकचम्पकदामगौरो,
फुल्लारविन्दवदना नवरोमराजीम।
सुप्तोत्थिता मदनविह्वलसालसागी
विद्या प्रमादगलितामिव चिन्तयामि ॥७५॥

३८ अद्यापि तद्विकसिताम्बुजमध्यगौर,
गोरोचनातिलकपाण्डुरमध्यदेशम्।
ईषन्मदालसविघूर्णितदृष्टिपात,
कान्तामुख पथि मया सह गच्छतो च ॥७६॥

३९ अद्यापि तद्विकचकुन्दसमानदन्त,
तियग्विवर्तितविलोलविलोचनान्तम।
तस्या मुख मयि मनागपि विस्मरामि,
चित्तात्कृतज्ञ इव हन्त कृतोपकारम्॥८२॥

४० अद्यापि तत्सरलमजुलतुगभास,
किञ्चिन्स्मितोच्छ्वसितपाण्डुरगण्डभागम्।
पश्यामि पूणशरदिन्दुसमानकान्ति,
कान्तानन विकचपकजपत्रनेत्रम्॥८३॥

४१ अद्यापि तन्मदनकार्मुकभगुरभ्रु,
दन्तद्युतिप्रकरकर्बुरिताधरोष्ठम्।
कर्णावसक्तपुलकोज्वलदन्तपत्र,
तस्या पुन पुनरपीह मुख स्मरामि॥८४॥

३६ सूली देनेके भयकर वध्यस्थान मे
कविको ल जाकर वधकान कहा —
हे सुकवि स्नान करो पहल दवताका ध्यान करो।
अन्तमे जो मति सो गति होती है ॥७२॥

## ५ प्रिया की याद—

३७ "अब भी म सुवण चम्पक माला सी गोरी,
फुल्ल कमलमुखवाली नवीनरोमपक्तिवाली,
सोयेसे उठी, कामसे विह्वल-अलस अगवाली,
प्रमाद से गिरी विद्याधरी की तरह मै उसी को सोचता हू ॥७५॥

३८ अब भी उस फूले कमल के गभ जैसे गौर,
गोरोचनके तिलकसे पाडुवण मध्यदशवाले,
मदके खुमारसे थोडी चकराती दष्टिपातवाले,
कान्ता मुख और मेरे साथ पथसे जाती उसको सोचता हू ॥७६॥

३९ आज भी उस फुल्ल कुद समान दातवाले,
तिरछ घूमे चचल नेत्रक कोरोवाल
उसके मुहको, मेरे ऊपर किय उपकारको
हन्त चित्तस कृतज्ञकी तरह जरा भी नही भूलता हू ॥८२॥

४० आज भी उस सरल मजुल उच्च प्रभा-युक्त
कुछ मुस्करात उच्छवसित गुलाबी कपोलवाली
पूण शरदचद्रमाक समान कान्तिवाली,
फुल्ल पकज नत्र जैसे नयनवाली का ताक मुखका मै देख रहा हू ॥८३॥

४१ आज भी मदन क धनुषसे कुटिल भौहोवाल
दातोके प्रकाशोसे प्रतिबिबित अधरोष्ठवाल,
कानोमे लगे पुलक उज्ज्वल खौरके दन्त पत्रवाले
उसके मुखको फिर फिर यहा याद करता हू ॥८४॥

४२ अद्यापि ता मयि कृतागसि धष्टभाव,
सभावयत्यपि मुहुर्निगहीतवाचम् ।
अन्तर्निरुद्धगुरुकोपसबाष्पकण्ठी,
नि श्वासशुष्यदधरा रुदती स्मरामि ॥८९॥

४३ अद्यापि तामितरतश्च पुरश्च पश्चा-
दन्तबहि परित एव परिभ्रमन्तीम् ।
पश्यामि फुल्लकनकाम्बुजसनिभेन,
वक्त्रेण चारुपरिवर्तितलोचनेन ॥९३॥

४४ अद्यापि तानि मम चेतसि विस्फुरन्ति,
बिम्बोष्ठमष्टपरिकीणशुचिस्मितानि ।
पीयूषपूरमधुराणि त्वदुत्तराणि,
वाक्यानि मन्मथभवानि मृदूनि यस्या ॥९८॥

४५ अद्यापि तामरुणयत्यरुणेन्तरिक्ष-
मापृच्छमानमपि नाम विधारयन्तीम् ।
उत्थाप्य निश्चलदृशो मम नि श्वसन्ती
चिन्ताकुला किमपि नम्रमुखी स्मरामि ॥१०६॥

४६ अद्यापि ता विलुलिताकुलकेशपाशा
किचित्समुन्मिषितघूर्णितजिह्मनेत्राम् ।
सुप्तोत्थिता विदधती मुहुरगभग,
पश्यामि चारुमधुर बहुश स्मरन्तीम ॥११०॥

४७ अद्यापि ता सुवदना वलभीनिषण्णा,
तद्गेहसन्मुखमहो खलु दृष्टमत्र ।
मर्मोत्तर प्रियसखीषु कृतस्मितासु,
लज्जा विलक्ष्य हसिता हृदि चिन्तयामि ॥१११॥

४२ आज भी मुख ढीठ अपराधीके प्रति
क्षण भर वचन रोकनवाली
भीतर रुधे भारी कोपके कारण अश्रु सहित कण्ठवाली
साससे सूखत अधराके म.य रोती उम मैं याद करता हू ।।८९।।

४३ आज भी उसे दूसरी जगह आगे पीछ
भीतर, बाहर चारो ओर
फुल्ल सुवण कमल सदश मुख और,
सुन्दर तिरछ लोचनोके साथ घूमती देखता हू ।।९३।।

४४ आज भी बिम्बाधरसे मिश्रित विकीण शुभ्र मुस्कान
अमृतधारासे मधुर तर व उत्तर
जिसके काम प्रसूत मदु वाक्य ह
मेरे चित्तमे उठ रह हैं ।।९८।।

४५ आज भी उम पूछत, आकाशके अरुणसे
लाल हात समय धारण करती,
मर निश्चल नत्रोको उठा लम्बी साम लती
चिन्ताकुल कुछ फीके मुखवाली मैं याद करता हूँ ।।१०६।।

४६ आज भी चचल-व्याकुल केशपाशो
कुछ खुल चकरात तिरछे ननोवाली
सोकर उठ जरा अगडाई लती
सुन्दर मधुर बहुत बार याद करती उसे म दखता हू ।।११०।।

४७ आज भी अटारीपर बैठी,
यहा उसके घरके सामन अहो देखा।
मुस्कराते प्रिय सखिया को गुप्त उत्तर (दे)
लज्जा करके सुखी हसते उसे हृदयमे सोचता हू ।।१११।।

४८ अद्यापि तामुपवने परिवारयुक्ता,
मच्चिन्तयाम्युपगता च महोत्सवाय।
मा पार्श्वसंनिहितलोकभयात्ससशंक,
व्यावर्तितेक्षणमनुक्षणमीक्षमाणाम्" ॥११८॥

४९ 'त्वं विद्वन्गुरुरेव वाडवजनैः पूज्यः सतां सर्वदा
किं कुर्मः कथयाम संप्रति वयं लज्जान्विताधोमुखा।
राजाज्ञां न करोति पण्डितवराधीनो यतः सेवकः,
कः कोपं सहते पराभवपदं प्राप्नोति को मानवः" ॥१२६॥

५० "भवत्कृते चाजनमंजुलाक्षि, शिरो मदीयं यदि याति यातु।
नीतानि नाशं जनकात्मजायै दशाननेनापि दशाननानि"
॥१३१॥

५१ "प्रासादे सा पथि पथि च सा पृष्ठतः सा पुरः सा,
पर्यंके सा दिशि विदिशि सा चोर्ध्वतः सा ह्यधः सा।
हृद्यन्तः सा बहिरपि च सा नास्ति दृश्यं द्वितीयं,
सा सा सा सा त्रिभुवनगता तन्मयं विश्वमेतत् ॥१३२॥

५२ मम यदि सुकृतं स्यात्पूर्वजन्मार्जितं चेद्,
यदि सकलसुराणामर्चनं मेऽस्ति किंचित्।
यजनहवनवेदाध्यासनं यन्ममास्ति,
तदपि शशिकला मे प्राणनाथ्या तदास्तु" ॥१३५॥

× × ×

५३ इत्थं विज्ञाप्य देवेभ्यस्तूष्णीं तस्थौ कवीश्वरः।
अत्रान्तरे चन्द्रलेखा चिन्तां चक्रे तदोचिताम् ॥१३७॥

× × ×

५४ इत्थं विचार्य हृदये मरणाय बुद्धिं,
मुक्त्वा सुहर्म्यमवरुह्य सुसप्तभूमिम्।
बद्ध्वा दृढं नृपसुता परिधानवस्त्रं,
तस्थौ मनो निजगुरोश्च निराशयन्ती ॥१४१॥

४८ बगलमे पास लोगा क भयस शका कर
दष्टि घुमाय मुझ क्षण-क्षण दखती
आज महोत्सवक लिय परिवारक साथ
उपवनमे गई उसको याद करता हू ।।११८।।

४९ 'ह विद्वान तुम गुरु बाडवजनो सता द्वारा सदा पूजनीय हो।
क्या करे लज्जास अधोमुख हो इस वक्त हम कहत हैं।
पडितवरक अधीन सवक यदि राजाज्ञा नही पूरा कर,
तो कौन (राजाक) कोप को सहेगा कौन मनुष्य पराभवके स्थानको
पायगा' ।।१२६।।

५० "ह काली कोमल आखोवाली आपके लिय यदि मेरा सिर जाता है तो
जाव । सीताके लिय दशाननन भी अपन दशो आनन नष्ट किय
।।१३१।।

५१ प्रासाद पर वह प्रत्यक रास्तपर वह पीछ वह, आग वह
पलगपर वह दिशा विदिशाओमे वह ऊपर वह, नीच वह
हृदयके भीतर वह और बाहर भी वह, मर लिय दूसरा दश्य नही है।
वह वह-वह वह त्रिभुवन (उससे) व्याप्त है, यह विश्व तन्मय है।।१३२।।

५२ यदि पूव जन्मका अर्जित मरा पुण्य है
यदि सार देवताओकी कुछ पूजा की है
मेरा यज्ञ हवन, वदपाठ है
तो **शशिकला** मरे प्राणोको प्राप्त हो ।।१३५।।

५३ इस प्रकार देवताओसे प्राथना करके कवीश्वर चुप हो गय।
तब इसी बीच शशिकलान उचित (उपाय) सोचा ।।१३७।।

५४ हृदयमे यह विचार मरणका सकल्प कर,
सुन्दर सातमजिले प्रासादको छोड उतर
राजकन्या पहननेके वस्त्रको दढतास बाधकर
निज गुरुके मनको निराश करती खडी हुई ।।१४१।।

## (६) मातृहृदयम्—

५५ एतस्मिन्नन्तरे नायस्तदा तद्भुवमागता ।
पराक्षेपेण धावन्त्यो कुर्वन्त्यश्चाश्रुपातनम् ॥१४२॥
सुतारान्त पुरे ताश्च प्रविष्टा साश्रुलोचना ।
विह्वला विश्वसत्यश्च त्राहि त्राहि पुन पुन ॥१४३॥

५६ या नाय समुपागता द्विजवर द्रष्टु समेत्याथ ता,
शोकादात्मभुवो यथा सुवचनै सपीडिता सत्कवे ।
सचिन्त्याशु गता नवीरनपतेरन्त पुर सुप्रभ,
विज्ञाता महिषी तदेव वचन सरया समक्ष तदा ॥१४५॥

५७ स्त्रीणा वाक्य तदा श्रुत्वा सत्य सरया उदाहृतम ।
मुतारा विह्वलागी सा मूच्छिता पतिता भुवि ॥१४६॥

५८ ज्ञात देवि यदद्य शोकजनन विप्राय मा धा भश
भाव्य तद् भविता सगोप्यवचन धर्मस्तथा श्रूयताम् ।
पुत्री ब्रह्मवधे प्रणश्यति ध्रुव लोकापवाद महज्,
ज्ञात्वेत्थ नपवीरसिहनपति विज्ञापयाशु स्फुटम् ॥१४८॥

५९ नरवर दुहिता ते मत्युमेप्यत्यदूर,
कविवरनिहते सा सत्यमेतत्समक्षम ।
द्वयमिह समुपेत ब्रह्महत्या सुताया,
निगमजनविरुद्ध सवथा नैव कायम ॥१४९॥

६० दुखेन दीनवदना सुतायाश्चरितेन सा ।
मद मद तथोत्थाय निरुत्साह गता नपम् ॥१५०॥

## (७) प्रिया-प्राणयोर्लाभ —

६१ इत्थ निशम्य वचन नपपटटराज्ञी,
स्त्रीणा वच सुनयज कलिकल्मषघ्नम् ।
गत्वा जग नपवर सहसाश्रुपूर्णा,
स्त्रीणा तदेव वचन चरित सुताया ॥१५१॥

## ६ माताका हृदय

५५ इसी बीच उस भूमिमे दूसरोको हटाती
अश्रुपात करती दौडती नारिया आ गइ ।।१४२।।
वह सुताराके अन्त पुरमे अश्रुलोचना विह्वल
सास लेती फिर फिर "त्राहि त्राहि' करती प्रवि'ट हुई ।।१४३।।

५६ जो स्त्रिया द्विजवरको दखन आई थी वह
सत्कविके स्व निर्मित सुवचनास मानो शोकस पीडित
सोचकर तुरन्त **वीरसिंह** राजाके सुप्रकाशित अन्त पुरमे गई।
सखियोके सामन उस वचनको तब राजमहिषीन जाना ।।१४५।।

५७ तब स्त्रियोके सत्य वचनको सखियो से सुनकर
रानी **सुतारा** विह्वल मूर्च्छित हो भूमिपर गिर पडी ।।१४६।।

५८ "ह दवि, आज शोक उत्पादक (बात) जानी यदि ब्राह्मणका तुरन्त न बचाया (तो) होनवाला हो जायेगा, सो तुम धमके वैसे गुह्य वचनको सुनो—ब्राह्मणके मारे जानेपर (तुम्हारी) पुत्री अवश्य मरेगी। इस तरह भारी लोकापवादको जानकर वीरसिह नपतिको तुम जल्दी साफ निवदन करो ।।१४८।।

५९ नरवर तुम्हारी बेटी अति दूर मत्युको प्राप्त होगी।
कविवर के मारे जान पर वह यह सच सामन है।
यहा दोनो मौजूद है ब्रह्महत्या और पुत्रीकी हत्या
जो पुरवासी जनोके विरुद्ध सवथा अ-करणीय हे ।।१४९।।

६० दु खसे और पुत्रीके आचरणसे भी वह दीनमुखी (रानी)
धीरेसे उठकर उत्साह रहित राजाक पास गई ।।१५०।।

## ७ प्रिया और प्राण मिले—

६१ राजाकी पटरानीने इस प्रकार
सुनीतियुक्त कलिक पाप-नाशक वचनको सुन,
जाकर जगतके श्रेष्ठ राजास एक एक आसू भर,
स्त्रियो के उस वचन और पुत्रीके आचरणको सुनाया ।।१५१।।

६२ तदामात्यादय सर्व पुरोहितसम जना ।
श्रीनृवीर नमस्कृत्य प्रोचु प्राजलयो वच ॥१५३॥

६३ "स्त्रीहत्या ब्रह्महत्या द्वे त्याज्या सद्भि सदा प्रभो ।
गर्हित सर्वशास्त्रेषु जनाय वचन महत्" ॥१५४॥

६४ एव विचार्य बहुधा नृपवीरसिह,
पथ्य वचस्तदनु धर्मवती च मेने ।
आदिष्टवान्वरकवेर्मरणे निषेध,
तस्थौ तदागमनमेव निरीक्षमाण ॥१५९॥

६५ त भूपति कविवर च विमोचयित्वा,
दत्वा सुतामपि वरिष्ठगुणाय तस्मै ।
देश तथा पुरशताधिकमेकरम्य,
वासासि हस्तितुरगाश्च रथाश्च पत्तीन् ॥१६०॥

६६ इत्थ भूमिपते परात्परतर लब्ध्वा प्रसाद पर,
काश्मीर कविशेखरो मुदमगाच्छ्रीबिल्हण सत्कवि ॥
आदिष्टो नृपवीरसिहप्रभुणा नेष्ट निज मन्दिर,
सप्राप्तो वरपचशब्दनिनदैर्मार्गेऽतिथीन्पूजयन् ॥१६२॥

—विल्हणकाव्यम्

## ४२ आचार्यो गोवर्धन (११०० ई०)

बगालके अन्तिम राजा लक्ष्मणसेन (१११६ ई०) के यह दरबारी कवि थे। इनकी एक ही कृति "आर्यासप्तशती" मिलती ह, जिसे उन्होंने प्राकृतकी "गाथासप्तशती" से प्रेरणा पाकर लिखा था। अपभ्रंश कालके सस्कृत कवियोकी कटीली झाडियो या रेगिस्तानोमें घसिटनेके बाद गोवर्धनके पास

६२ तब अमात्य आदि पुरोहितक साथ सभी लोगोने
श्रीनरवीरको हाथ जोडकर नमस्कार कर वचन कहा ।।१५३।।

६३ "ह प्रभु स्त्री हत्या और ब्रह्म हत्या दोनो भलोक लिय त्याज्य है।
सार शास्त्रोमे निंदित और लोगो क लिय बडी (बुरी) बात है
।।१५४।।

६४ इस प्रकार **वीरसिंह** राजान बहुत तरहसे विचार कर फिर उस पथ्य वचनको धमयुक्त भी माना (और) कविवरक मरणके निषधकी आज्ञा दी और उनके आगमनकी प्रतीक्षामे वह खडा रहा ।।१५९।।।

६५ भूपतिने कविवरको मुक्त कर
उस श्रेष्ठ गुणीको सुता भी देकर,
सौसे अधिक गाववाल एक रमणीय प्रदेश
वस्त्र हाथी घोड रथ और पदल-सैनिकोको प्रदान किया ।।१६०।।

६६ इस प्रकार भूपतिकी उत्तम श्रष्ठ कृपाको पा
**कश्मीरी** कविशखर सत्कवि श्री**विल्हण** प्रसन्न हुय।
राजा **वीरसिंह** प्रभुका आदेश पाकर रास्तमे अतिथियोका पूजत
पाचो श्रेष्ठ बाजोके साथ वह अपन सुन्दर मन्दिरमे गय ।।१६२।।

—विल्हण काव्य

## ४२ आचार्य गोवधन (११०० ई०)

**आकर बडी सान्त्वना मिलती ह। इनकी एक एक आर्या गागरमें सागर है। भाषा भी दुरूह नहीं और भाव भी हृदयग्राही ह। प० बलदेव उपाध्यायके अनुसार यह "मानव हृदयकी प्रवत्तियोका सच्चा पारखी ह।" इनकी कविताको हम बिहारीकी "सतसई" से तुलना कर सकते ह।**

## आर्या सप्तशती

१ व्यासगिरा निर्यासं सारं विश्वस्य भारतं वन्दे ।
भूषणतयैव संज्ञां यदङ्किता भारती वहति ॥३१॥

२ सति काकुत्स्थकुलोन्नतिकारिणि रामायणे किमन्येन ।
रोहति कुल्या गङ्गापूरे किं बहुरसे वहति ॥३२॥

३ अतिदीर्घजीविदोषाद्व्यासेन यशो पहारितं हन्त ।
कैर्नोच्येत गुणाढ्यः स एव जन्मान्तरापन्नः ॥३३॥

४ साकूतमधुरकोमलविलासिनी कण्ठकूजितप्राये ।
शिक्षासमयेऽपि मुदे रतलीला कालिदासोक्तिः ॥३५॥

५ भवभूतेः संबन्धाद् भूधरभूरेव भारती भाति ।
एतत्कृतकारुण्ये किमन्यथा रोदिति ग्रावा ॥३६॥

६ जाता शिखण्डिनी प्राग्यथा शिखण्डी तथावगच्छामि ।
प्रागल्भ्यमधिकमाप्तुं वाणी वाणो बभूवेति ॥३७॥

७ यं गणयन्ति गुरोरनु यस्यास्ते धर्मकर्म संकुचितम् ।
कविमहमुशनसमिव तं तातं नीलाम्बरं वन्दे ॥३८॥

८ सकलकलाः कल्पयितुं प्रभुः प्रबन्धस्य कुमुदबन्धोश्च ।
सेनकुलतिलकभूपतिरेको राकाप्रदोषश्च ॥३९॥

—ग्रन्थारम्भव्रज्या

९ अयि कूलनिचुलमूलोच्छेदनदुःशीलवीचिवाचाले ।
बकविघसपङ्कसारा न चिरात्कावेरि भवितासि ॥३॥

१० अन्यमुखे दुर्वादो यः प्रियवदने स एव परिहासः ।
इतरेन्धनजन्मा यो धूमः सोऽगुरुभवो धूपः ॥१३॥

१ **व्यास**की वाणीकी गोद विश्वक सार **भारत**की वदना करता हूँ
जिसमे अकित नाम को सरस्वती भूषणक तौरपर धारण करती है
।।३१।।

२ रघुवश कुलके उन्नत करनेवाल **रामायण**के रहत औरसे क्या काम ?
वहुत रसवाली **गगा**की धाराक बहत नहरिया क्या बढायेगी ।।३२।।

३ अहो अत्यन्त दीघजीवी होनके दोपस **व्यास**ने यश हर लिया ।
कौन नही कहेंग कि वही दूसरा ज म ले **गुणाढच** हुये ।।३३।।

४ कौतूहल्युक्त मधुर कोमल हाव भावोवाली अनुरक्त लीलाकी
शिक्षाके समय कठमे प्राय पूजित होती **कालिदास**की उक्तिया आनद-
के लिय ह ।।३५।।

५ **भवभूति**के सम्ब धस, भारती पहाडी भूमि भी शोभा दती,
अधिक प्रौढता पानेके लिये वाणी **वाण** हो गई ।।३७।।

७ जिसको वहस्पति सा लोग गिनत है जिसका पथिवीमें धम कम है।
कविके तजमें शुभ्र समान उन बापू **नीलावर**की वदना करता हू
।।३८।।

८ प्रब ध और च द्रमाकी सारी कलाओके कल्पित करनेमें समथ,
**सेन**-कुलके तिलक एक राजा (**लक्ष्मणसेन**) ह और एक पूणमासीकी
स ध्या ।।३९।।

—ग्रथारभ

९ तटके वक्षोके मूलोच्छेद करनेकी दुराचारिणी लहरोसे युक्त बकवासी
हे कावेरि, अचिर ही बगलो के भोजन रूपी पक तेरा सार होके
रहेगा ।।३।।

१० दूसरेके मुहमे जो बुरी बात है वही प्रियके मुखमे परिहास है।
दूसरे इधनसे उत्पन्न जो धुआ है वह अगरसे उत्पन्न धूप है ।।१३।।

११ अतिपूजिततारेयं दृष्टिं श्रुतिलघनक्षमा सुतनु।
जिनसिद्धान्तस्थितिरिव सवासना क न मोहयति ॥२१॥

१२ अवधीरितोऽपि निद्रामिषेण माहात्म्यमसृणया प्रियया।
अवबोधितोऽस्मि चपलो बाष्पस्तिमितेन तल्पेन ॥५०॥

—आकारव्रज्या

१३ आरोपिता शिलायामश्मेव त्व स्थिरा भवेति मन्त्रेण।
मग्नापि परिणयापदि जारमुख वीक्ष्य हसितैव ॥८०॥

१४ उल्लसितशीतदीधितिकलोपकण्ठे स्फुरन्ति तारौघा।
कुसुमायुधविधतधनुनिगतमकरदबिन्दुनिभा ॥१३६॥

१५ ऋजुना निधेहि चरणौ परिहर सखि, निखिलनागराचारम्।
इह डाकिनीति पल्लीपति कटाक्षेऽपि दण्डयति ॥१४०॥

१६ एकेन चूणकुन्तलमपरेण करेण चिबुकमुन्नमयन्।
पश्यामि बाष्पधौतुश्रुति नगरद्वारि तद्वदनम् ॥१४६॥

१७ कुत इह कुरगशावक केदारे कलममजरी त्यजसि।
तृणवाणस्तृणधन्वा तणघटित कपटपुरषोऽयम ॥१९२॥

१८ गृहिणीगुणेषु गणिता विनय सेवा विधेयतेति गुणा।
मान प्रभुता वाम्य विभूषण वामनयनानाम ॥२०३॥

१९ ग्रन्थिलतया किमिक्षो किमप्रभ्रशेन भवति गीतस्य।
किमनाजवेन शशिन कि दारिद्र्येण दयितस्य ॥२१५॥

२० चिरपथिकद्राघिममिलदलकलताशैवलावलिग्रथिता।
करतोयेव मृगाक्ष्या दष्टिरिदानी सदानीरा ॥२२४॥

११ हे सुतनु सपूजित पुतली (तारा)-युक्त यह दष्टि (नेत्र) श्रुति (वेद) का लघन कर सकती है। वृद्धके सिद्धान्तोकी स्थितिसी वासनायुक्त (वह) किस नही मोहित करती ॥२१॥

१२ निद्राके बहानेस प्रिया द्वारा तिरस्कृत, बडाई स स्नहयुक्त मुझ चपलको आसूसे भीगे बिस्तरने जगा दिया ॥५०॥

— आकार पगडडी

१३ "पत्थरकी तरह तू स्थिर हो' इस मत्रके साथ शिलापर पैर रखवा, विवाहरूपी आफतमे फसाई वह जारक मुखको दखकर हस पडी ॥८१॥

१४ उल्लास करती चद्रमाकी कलाओक पास तार जगमगात ह, जैसे कामदेवके चढाये धनुषसे निकले मधुके बिन्दु ॥१३६॥

१५ हे सखि सीधसे कदम रख नगरकी सारी रीति छोड दे। 'डाकिनी है' कह यहाका ग्रामपति नजर डालनपर भी दड देता है ॥१४०॥

१६ नगरके दरवाजेपर एक हाथसे अलकको और दूसरस ठुड्डीको उठाते, आसूसे धुले कानोवाले उसके मुखको देखता हू ॥१४६॥

१७ हे हरिनके बच्चे, इस खतमे धान मजरीको तू क्यो छोडता है यह (तो) तिनके के वाण तिनके के धनुषवाला तिनकेका बनाया झूठा पुतला है ॥१९२॥

१८ गहिणीक गुणोमे नम्रता, सवा और आज्ञाकारिता गुण गिने गये ह। सुनयनाओके तो मान प्रभुता और सौदयको भूषण कहा गया है ॥२०३॥

१९ गाठवाली होनेस ऊखका, अपभ्रश भाषा होनेस गीतका क्या बिगडता है? कुटिल होनेसे चद्रमाका, और दरिद्रतासे प्रमीका क्या बिगडता है ॥२१५॥

२० चिरकालीन पथिककी लम्बी मिलती अलकरूपी लताकी सेवारोस गुथी करतोया नदी सी मृगनयनीकी दृष्टि इस समय सदा नीलवाली है ॥२२४॥

२१ जलबिन्दव कतिपये नयनाद गमनोद्यमे तव स्खलिता ।
कान्ते, मम गन्तव्या भूरेतग्वे पिच्छिलिता ।।२३५।।

२२ ज्योत्स्नागर्भितसैकतमध्यगत स्फुरितयामुन पूर ।
दुग्धनिधौ नागाधिपतल्पतले सुप्त इव कृष्ण ।।२४५।।

२३ त्वमसूर्यंपश्या सखि पदमपि न विनापवारण भ्रमसि ।
छाये, किमिह विधय मुचन्ति न मूतिमन्तस्त्वाम् ।।२५४।।

२४ निष्कारणापराध निष्कारणकलहरोषपरितोषम् ।
सामान्यमरणजीवनसुखदुःख जयति दापत्यम् ।।३३४।।

२५ "नाथे"ति परुषमुचित "प्रिये"ति "दासेत्य"नुग्रहो यत्र ।
तद् दापत्यमितोऽन्यन्नारी रज्जु पशु पुरुष ।।३३६।।

२६ न सवर्णा न च रूप न सस्क्रिया कापि नैव सा प्रकृति ।
बाला त्वद्विरहापदि जातापभ्रशभाषेव ।।३४२।।

२७ बौद्धस्येव क्षणिको यद्यपि बहुवल्लभस्य तव भाव ।
भग्ना भग्ना भूरिव न तु तस्या विघटते मैत्री ।।४०८।।

२८ मूलानि च निचुलाना हृदयानि च कूलवसतिकुलटानाम् ।
मुदिरमदिरा प्रमत्ता गोदावरि कि विदारयसि ।।४२९।।

२९ मग्नोऽसि नमदाया रसे हृतो वीचिलोचनक्षेपै ।
यद्युच्यसे तरुवर, भ्रष्टो भ्रशोऽपि ते श्लाघ्य ।।४४०।।

३० विन्ध्यमहीधरशिखरे मुदिरश्रेणीकृपाणमयर्मानिल ।
उद्यद्विद्युज्ज्योति पथिकवधायव शातयति ।।५५९।।

२१ गमनके प्रयत्न करनेके समय तरे नयनसे कुछ जलकी बूंदे गिरी इन्हीसे हे प्यारी, मेरे जानकी भूमि पिच्छिल हो गई ।।२३५।।

२२ चादनीके भीतरवाली बालूके बीच अवस्थित जमुनाकी धारा जगमगा रही है, मानो क्षीरसागरमे शषशय्याके ऊपर कृष्ण सोये है ।।२४५।।

२३ हे छायासखि, तू कभी सूयको न देखनेवाली बिना छत्तेके एक पद भी नही चलती। यहा क्या करना है, कि सारे मूर्ति (आकार) वाले तुझे नही छोडते ।।२५४।।

२४ अकारण अपराध, अकारण कलह रोष और परितोषवाले, एक साथ मरण-जीवन सुख दुखवाले दापत्यजीवनकी जय हो ।।२२४।।

२५ 'नाथ' कहना कठोर है 'प्रिय', 'दास' जिसमे अनुग्रह है,
वह दाम्पत्य ठीक' है, इससे भिन्न नारी रस्सी है और पुरुष पशु ।।३३६।।

२६ न सवण है और न रूप है, न कोई काय है न ही वह प्रकृति है।
तेरे विरह की आफतमे पडी वह बाला अपभ्रंश भाषा सी हो गई है ।।३४२।।

२७ यद्यपि बहुत प्रियतमाओवाले तेरे भाव **बौद्ध** सिद्धान्तकी तरह **क्षणिक** है। लेकिन तिरछी तिरछी (टूटी) भौंहोकी तरह उसके साथकी मित्रता नष्ट नही होती ।।४०८।।

२८ मोददायक मदिरास मस्त हे **गोदावरि**, वक्षोकी जडोको और किनारेकी बस्तियोकी कुलटाओके हृदयको, तू क्यो विदारित करती है ।।४२९।।

२९ हे तरुवर **नमदा**के जलमें डूबे, तरगरूपी लोचनोके आघातसे तुम वचित हो रहे हो। यदि कहत हो, कि म भ्रष्ट हू, तो तुम्हारा ध्वस (भ्रश) भी श्लाघनीय है ।।४४०।।

३० **विध्याचल**क शिखरपर मेघ पक्ति रूपी कृपाणको उठाये,
उगती बिजलीकी ज्योतिवाला यह वायु प्रिया वियुक्त पथिकोके मारनेके लिये ही है ।।५५९।।

३१ सा विच्छाया निशि निशि सुतनुबहुतुहिनशीतले तल्पे ।
ज्वलति त्वदीयविरहादौषधिरिव हिमवत पृष्ठे ॥६३८॥

३२ सव वन तृणाल्या पिहित पीता सिताशुरवितारा ॥
प्रध्वस्ता पन्थानो मलिनेनादृगम्य मेघेन ॥६६८॥

३३ पूर्वविभिन्नवृत्ता गुणाढ्यभवभूतिबाणरघुकारै ।
वाग्देवी भजतो मम सन्त पश्यन्तु को दोष ॥६९७॥

३४ उदयनबलभद्राभ्या सप्तशती शिष्यसोदराभ्या मे ।
द्यौरिव रविचन्द्राभ्या प्रकाशिता निमलीकृत्य ॥७०१॥

## ४३ जयदेव (११०० ई०)

**जयदेव भी राजा लक्ष्मणसेनके दरबारी कवि तथा गोवधनके समकालीन थे। इनका जन्म किन्दुबिल्व स्थानमें हुआ था, जिसे कुछ लोग बगालमें और कुछ उडीसामें बतलाते ह। राधाकृष्णके रास विलासको इन्होंने अपनी सरस गीतोंमें बाधा है। इनका यही एकमात्र ग्रथ प्राप्य है। राधाकृष्णके प्रेमके नग्न वणन करनेमें इन्होंने हमारी आजकी भाषाओके**

### गीतगोविन्दम

### (१) मङ्गलाचरणम्—

“मेघैर्मेदुरमबर वनभुव श्यामास्तमालद्रुमैर,
नक्त भीरुरय त्वमेव तदिम राधे गह प्रापय ।”
इत्थ नदननिदेशतश्चलितयो प्रत्यध्वकुजद्रुम,
राधामाधवयोजयन्ति यमुनाकूले रह केलय ॥१॥

वाग्देवताचरितचित्रितचित्तसद्मा,
पद्मावतीचरणचारणचक्रवर्ती ॥

३१ वह मलिना सुतनु रात रात अत्यन्त हिम जैसी शीतल शय्यापर
तुम्हारे विरहमें **हिमालय**के पष्ठपर औषधिकी तरह जल रही है ॥६३८॥

३२ मलिन मेघने उत्पन्न होकर सारे वनको तणोसे ढँक दिया
चन्द्र-सूय और ताराओको पी लिया रास्तोको ध्वस्त कर दिया ॥६६८॥

३३ **गुणाढ्य, भवभूति, वाण, कालिदास** जैस पहलाके नाना विभिन्न वत्तोवाली वाणी देवीकी सेवा करते मेरा कौन दोष है इसे सतजन देखे ॥६९७॥

३४ मेरे शिष्य और सहोदर **उदयन** और **बलभद्रने**
सूय-चन्द्र द्वारा आकाशकी तरह निमल करक यह **सप्तशती** प्रकाशित की ॥७०१॥

## ४३ जयदेव (११०० इ०)

**कवियोके लिये माग प्रशस्त किया। "गीतगोविन्द" की लोकप्रियता इसीसे मालूम होगी, कि मध्यदेशमें अनपढ ग्रामीण तक गीतगोविन्द सुननेके लालायित रहते ह, चाहे वह उसे कुछ भी न समझते हो। सस्कृतमें गीतोंके न रचे जानेका कारण यही था, कि गीतोके लिए लोकभाषाका लोहा माना जाता था, (प ९७२।१९,) और वह उसीमें लिखी और गाई जाती थी। "गीत-गोविन्द"ने ललित गीतोके निर्माणकी परम्परा चलाई, लेकिन वह आगे नही बढी।**

### गीतगोविन्द

१ **मगलाचरण—**

"मेघोसे आकाश ढका है वनभूमिया तमालक वृक्षोसे श्यामल है।
रात है, यह **कृष्ण** भीरु है सो **राधे**, इस तू ही घर पहुचा। —
इस प्रकार **नन्दके** आदशसे चले मागके कुजके वृक्षो में
यमुनाके तटक एकान्तमे राधा और माधवकी होती क्रीडाओ की जय।१।
वाणीदेवी के चरित्रसे चित्रित चित्तभवनवाला,
पद्मावतीके चरणके चलानेमे चक्रवर्ती,

श्रीवासुदेवरतिकेलिकथासमेत,
मेत करोति जयदेवकवि प्रबन्धम् ॥२॥

(२) वसत[1]—

र्ललितलवगलतापरिशीलनकोमलमलयसमीरे ॥
मधुकरनिकरकरम्बितकोकिलकूजितकुजकुटीरे ॥१॥
विहरति हरिरिह सरसवसते ।
नृत्यति युवतिजनेन सम सखि विरहिजनस्य दुरते ॥ध्रुव०॥
उन्मदमदनमनोरथपथिकवधूजनजनितविलापे ।
अलिकुलसकुलकुसुमसमूहनिराकुलबकुलकलापे ॥२॥
मृगमदसौरभरभसवशवदनवदलमालतमाले ॥
युवजनहृदयविदारणमनसिजनखरचिकिंशुकजाले ॥३॥
मदनमहीपतिकनकदण्डरुचिकेसरकुसुमविकासे ॥
मिलितशिलीमुखपाटलिपटलकृतस्मरतूणविलासे ॥४॥
विगलितलज्जितजगदवलोकनतरुणकरुणकृतहासे ।
विरहिनिकृन्तनकुन्तमुखाकृतिकेतकिदन्तुरिताशे ॥५॥
माधविकापरिमलललिते वनमालिकयाऽतिसुगन्धौ ।
मुनिमनसामपि मोहनकारिणि तरुणाकारणबन्धौ ॥६॥
स्फुरदतिमुक्तलतापरिरम्भणमुकुलितपुलकितचूते ॥
वृन्दावनविपिन परिसरपरिगतयमुनाजलपूते ॥७॥
श्री जयदेवभणितमिदमुदयति हरिचरणस्मृतिसारम् ॥
सरसवसन्तसमयवनवणनमनुगतमदनविकारम्[1] ॥८॥

---

१ रूपक ताल, अष्टपदी

श्रीकष्णकी रति क्रीडाकी कथासे युक्त
इस प्रबन्धको जयदव कवि बनाता है ॥२॥

२ वसन्त—

ललित लवगोकी लतामे लिप्त कोमल दक्षिण पवनवाले,
भ्रमर समूहोसे दतुरित कोकिल-कूजनके कुजोक कुटीरवाले ॥१॥
इस सरस वसतमे कृष्ण यहा बिहार कर रहे है
हे सखि विरही जनोके अपार गम्य वसतमे युवतियोके साथ वह नाच रह है ॥ध्रुव ॥
(जिस वसन्तमें) मस्त मदनके मनोरथस प्रोषितपतिकाये विलाप करती है कुसुमो पर भ्रमरो की भीड और मौलसरीके गुच्छोपर नही भीड रहती है ॥२॥
कस्तूरीकी गधमें खूब अधीन नवपत्रोकी मालाये तमालोपर रहती है,
तरुणोक हृदय विदारणके लिये कामके नख जैसे टेसू होते है ॥३॥
काम नपतिके सुवणदडसे चमकते केसरके फूल फूलते है
भवरोसे मिली पाटलियोके, काम-तूणीर बनते है ॥४॥
विगलित हो लज्जित ससारको देख तरुण जब करुण हास करते है,
विरहियोके छदनेके लिये भाल की नोकके आकारवाले केवडे चारो ओर फूलते ह ॥५॥
जब बेलाकी गधसे ललित वनमालिकासे, अत्यन्त सुगधित,
मुनियोके मनोके भी मोहक तरुणोके अकारण बन्धु ॥६॥
फूले मोतियोकी लताके आलिंगनसे आम मुकुलित और पुलकित होत है,
वन्दाबनके उद्यानमे, यमुनाजलसे पवित्र पास-पडोस मे वसत है ॥७॥
सरस वसन्तके समयके वनका वणन काम विकारसे युक्त
श्री जयदेव द्वारा कथित यह पद हरि चरणोमे भक्ति उत्पन्न करता है।८।

—सग १

(३) विरहिणी[1]—

निदति चन्दनमिंदुकिरणमनुविदति खेदमधीरम् ।।
व्यालनिलयमिलनेन गरलमिव कलयति मलयसमीरम ।।
सा विरहे तव दीना ।
माधव, मनसिजविशिखभयादिव भावनया त्वयि लीना ।।ध्रु०।।
अविरलनिपतितमदनशरादिव भवदवनाय विशालम् ।।
स्वहृदयममणि वम करोति सजलनलिनदलजालम् ।।
सा विर० ।।२।।
कुसुमविशिखशरतल्पमनल्पविलासकलाकमनीयम् ।
व्रतमिव तव परिरभसुखाय करोति कुसुमशयनीयम् ।।
सा विर० ।।३।।
वहति च चलितविलोचनजलधरमाननकमलमुदारम् ।।
विधुमिव विकटविधुतुददन्तदलनगलितामृतधारम् ।
सा विरहे० ।।४।।
विलिखति रहसि कुरगमदेन भवन्तमसमशरभूतम् ।।
प्रणमति मकरमधा विनिधाय करे च शर नवचूतम् ।।
सा विर० ।।५।।
प्रतिपदमिदमपि निगदति "माधव तव चरणे पतिताहम् ।
त्वयि विमुखे मयि सपदि सुधानिधिरपि तनुते तनुदाहम् ।।
सा विरहे० ।।६।।
ध्यानलयेन पुर परिकल्प्य भवतमतीव दुरापम् ।।"
विलपति हसति विषीदति रोदिति चचति मुचति तापम् ।
सा विरहे० ।।७।।
श्रीजयदेवभणितमिदमधिक यदि मनसा नटनीयम ।।
हरिविरहाकुलबल्लवयुवतिसखीवचन पठनीयम् ।।
सा विरहे० ।।८।। —सग ४

---

१ राग कर्नाट, ताल एकताला, अष्टपदी

## ३ विरहिणी—

चन्दनकी निन्दा करती है, चन्द्र किरणो से अधीर हो खेद पाती है। सप भवनसे मिलने के कारण मलय (दक्षिण) पवनको गरल सी समझती है। वह **राधा** तुम्हारे विरह मे दीना है। हे माधव कामवाणो के भय से तुम्हारी भावनासे तुममे लीन सी है॥ ध्रु० ॥१॥
लगातार (ऊपर) गिरते कामवासना वाण से रक्षाके लिय अपने हृदय-मम पर आद्र कमलदलो का विशाल कवच बनाती है ॥२॥

शृगार-कलाओ से बहुत सुन्दर कुसुमरूपी बाण की शर शय्या के कुसुम पर तुम्हारे आलिंगनके सुख के लिय सोकर मानो व्रत करती है ॥३॥

चचल नेत्ररूपी मेघसे मुख महाकमल को तिरस्कृत करने वाले दन्तोके काटनेसे बहती अमतधारवाले, चन्द्रमा को वहन करती एकान्त मे कस्तूरी से कामदेव समान आपको चित्रित करती है नीचे मकरको बना हाथ में नवआम्र पल्लव रूपी शरको रख प्रणाम करती है ॥५॥

वह क्षण-क्षण यह भी कहती है—हे माधव मै तेरे चरणो मे पडी हू। तेरे विमुख होने पर चन्द्रमा भी मेरे लिये तुरन्त देह-दाह करता है ॥६॥

ध्यान मे निमग्न होने से सामने भी आपको अत्यन्त दुलभ समझकर विलाप करती है, हसती है दुखित होती है, रोती ह, पूजा करती है तृप्त होती है ॥७॥

**श्रीजयदेव** का यह कथन यदि मनसे अधिक अभिनय करना है, तो कृष्ण के विरह से व्याकुल सखी गोपी-युवती के वचन को पढना चाहिये ॥८॥

—सग ४

## (४) अभिसारिका[1]—

रतिसुखसारे गतमभिसारे मदनमनोहरवेषम् ।।
न कुरु नितम्बिनि गमनविलम्बनमनुसर त हृदयेशम् ।।
धीरसमीरे यमुनातीरे वसति वने वनमाली ।।
गोपीपीनपयोधरमदनचचलकरयुगशाली ।।ध्रु०।।१।।
नामसमेत कृतसकत वादयते मृदुवेणुम् ।।
बहु मनुते तनुते तनुसगतपवनचलितमपि रेणुम् ।।धीरस०२।।
पतति पतत्रे विचलति पत्रे शकितभवदुपयानम् ।।
रचयति शयन सचकितनयन पश्यति तव पथानम् ।।
धीरसमीरे० ।।३।।
मुखरमधीर त्यज मजीर रिपुमिव केलिसु लोलुम् ।।
चल सखि कुज सतिमिरपुज शीलय नीलनिचोलम् ।।
धीरसमीरे० ।।४।।
उरसि मुरारेरुपहितहारे घन इव तरलबलाके ।।
तडिदिव पीते रतिविपरीते राजसि सुकृतविपाके ।।
धीरसमीरे० ।।५।।
विगलितवसन परिहृतरशन घटय जघनमपिधानम् ।।
किसलयशयन पकजनयन निधिमिव हर्षनिधानम् ।।
धीरसमीरे ० ।।६।।
हरिरभिमानी रजनिरिदानीमियमपि याति विरामम् ।।
कुरु मम वचन सत्वररचन पूरयमधुरिपुकामम् ।।
धीरसमीरे० ।।७।।
श्रीजयदेवे कृतहरिसेवे भणति परमरमणीयम् ।।
प्रमुदितहृदय हरिमतिसदय नमत सुकृतकमनीयम् ।
धीरसमीरे यमुना० ।।८।।

—सग ५

---

१ राग गुजर, ताल एकताला, अष्टपदी

## ४ अभिसारिका—

रति-सुख के सार अभिसार मे गये मदन जसे मनोहर वेषवाले, उस हृदय को ह नितम्बिनी, अनुसरण कर, गमनमे विलम्ब न कर। मन्द समीरवाल **जमुना** तीर के वनमे **वनमाली** वसत है गोपियो के पीन पयोधर का मदन करन मे जिनके कर युगल चचल है ।।१।।

(तेरे) नाम का सकेत करते मधुर बशी बजाते तनमे लगी पवन द्वारा चलित धूलिको भी बहुत बढाकर मानते ह ।।२।।

पक्षी के गिरने पत्रके चलने पर आपके आने की शका करते चकित दृष्टिसे सेज बनाते और तेरी बाट जोहते है ।।३।।

रिपुकी तरह क्रीडा के अत्यन्त लोभी अधीर, मुखर (इस) पाजेब को छोड दे। सखी चल अधकार पुज वाले नीले निचोल कुजका सेवन कर ।।४।।

चचल वक पक्तिवाले मेघ जैसे **मुरारि**के हारयुक्त बिजलीसे पीले सुकमके भोग वाले विपरीत रति से वक्षस्थल पर तू सोयेगी ।।५।।

हे कमलनेत्र नव पल्लवकी सेज पर निधिकी तरह हषके आनन्द के निधान खसके वस्त्रवाले कटि भूषण रहित जघन को ढाक ले ।।६।।

**कृष्ण** अभिमानी है, यह रात भी बीती जारही ह, मेरी बात मान, जल्दी सज जा और **कृष्ण** की कामना को पूरी कर ।।७।।
हरिके सेवक **श्रीजयदेव** के परम रमणीय (इस) कथन पर, प्रमुदित हृदय अत्यन्त दयावान् सुकमसे कमनीय हरिको नमस्कार करो ।।८।।

—सग ५

## (५) राधामाधवलीला[1]—

राधावदनविलोकनविकसितविविधविकारविभगम् ॥
जलनिधिमिव विधुमण्डलदशनतरलिततुगतरगम् ॥
हरिमेकरस चिरमभिलषितविलासम् ॥
सदर्श गुम्हषवशवदवदनमनगविकारम् ॥ध्रु०॥१॥
हारममलतरतारमुरसि दधत परिरम्य विदूरम् ॥
स्फुटतरफेनकदम्बकरबितमिव यमुनाजलपूरम् ॥
हरिमेकरस० ॥२॥
श्यामलमृदुलकलेवरमण्डलमधिगतगौरदुकूलम् ॥
नीलनलिनमिव पीतपरागपटलभरवलयितमूलम् ॥
हरिमेकरस० ॥३॥
तरलदगचलचलनमनोहरमदनजनितमतिरागम् ॥
स्फुटकमलोदरखेलितखञ्जनयुगमिव शरदि तडागम् ॥
हरिमेकरस० ॥४॥
वदनकमलपरिशीलनमीलितमिहिरसकुण्डलशोभम ॥
स्मितरुचिरचिरसमुल्लसिताधरपल्लवकृतिरतिलोभम् ॥
हरिमेकरस० ॥५॥
शशिकिरणोच्छुरितोदरजलधरसु दरकुसुमसुकेशम् ।
तिमिरोदितविधुमण्डलनिमलमलयजतिलकनिवेशम् ॥
हरिमेकरस० ॥६॥
विपुलपुलकभरदन्तुरित रतिकेलिकलाभिरधीरम् ॥
मणिगणकिरणसमूहसमुज्ज्वलभूषणसुभगशरीरम ॥
हरिमेकरस० ॥७॥
श्रीजयदेवभणितविभवे द्विगुणीकृतभूषणभारम् ॥
प्रणमत हृदि विनिधाय हरि भवजलसुकृतोदयसारम् ॥
हरिमेकरस[1]० ॥८॥ —सग ११

---

१ राग बराडी, एकताला, अष्टपदी

## ५ राधामाधव लीला—

उसने भारी हर्षसे लिप्त मुख हो काम विकारवाले हरिको देर तक देखा ॥ध्रु० ॥१॥

(जो कि) राधाके मुखके देखनसे नाना भाव भंगियोवाले
चन्द्रमण्डलके दर्शनसे चंचल ऊंची तरंगोवाले सागर जैसे
अभिलषित शोभायुक्त (और) एक रस (है)।
(जो) दूरसे आलिंगन करके अति निर्मल तारयुक्त हार धारण
किये है ॥२॥

मानो अति स्पष्ट फेनोसे लिप्त जमुनाजलकी धारा जैसे
श्यामल मृदुल शरीर मंडल पर श्वेत रेशम पहने है।
मानो पीले केसरोसे वेष्टित जडवाला नीलकमल हो ॥३॥

चंचल नेत्रकोण चलनेमे मनोहर कामसे उत्पन्न अति रागवाले,
मानो शरदकाल मे फूले कमलके उदरमे खेलते दो खंजनोवाला
तडाग हो ॥४॥

मुखकमलके ससर्गसे मिले मुदे सूर्य कुंडल की शोभायुक्त
मुस्कुराहटकी चमकसे समुल्लसित अधर पल्लवके लिये अत्यंत लोभ
वाले ॥५॥—

चन्द्रकिरणोसे अंकित उदरवाले मेघ जैसे सुन्दर कुसुम केशवाले,
अन्धकारमे उगे चन्द्रमंडलसे निर्मल चन्दनकी तिलक लगाये ॥६॥

भारी रोमाचोसे दंतुरित रति-क्रीडाकी कलामें अधीर
मणियोके किरणोसे उज्ज्वल भूषणो द्वारा सुंदर शरीरवाले ॥७॥

**श्रीजयदेवके** कथनके वैभवसे दूना भूषण धरे,
भवजलके सुकर्मोके फलके सार, हरिको हृदयमें रखकर प्रणाम करो
॥८॥

—सर्ग ११

## ४४ मखक (११३० इ०)

कश्मीरके यह महाकवि, राजा जयसिह (११२९ ५० ई०) के सभा पडित थे। इन्होने अपने बारेमें "श्रीकठचरित" महाकाव्यमें काफी बातें दी ह। इससे उस समयके कितने ही व्यक्तियो और कवियोका भी पता लगता ह। कान्यकुब्जके महाराज गोविन्दचन्दके एक दरबारी पडितका भी इन्होने उल्लेख किया है। कश्मीर जसा प्रकृतिकी सुषमाका भण्डार देश इन्हें वणन करनेके लिए मिला था, लेकिन इन्हें सस्कृतके दूसरे कवियोका

### श्रीकण्ठचरितम्

(१) पूर्वे कवय —

१ मधुकणमुचो वाचो येषा विसारि रस कम-
प्युरुतरपरीपाकोद्रेका पिका इव बिभ्रति।
त इह कवयो मन्ये नान्ये पुनर्दुरतिक्रम-
क्रमकठिनतायोगाद्येषा विमुह्यति शेमुषी ॥५०॥

२ परश्लोकान् स्तोकान् प्रतिदिवसमभ्यस्य ननु ये,
चतुष्पादी कुर्युर्बहव इव ते सन्ति कवय।
अविच्छिन्नोद्गच्छज्जलधिलहरीरीतिसुहृद ,
सुहृदया वैशद्य दधति किल केषाञ्चन गिर ॥५१॥

३ दिव्ये वाक्प्रसरक्रमे सुकवितु प्रत्यक्षवाचस्पते,
श्रोतृस्तोतकथासु क खलु पटु स्याच्चमचक्षुजन।
लभ्य शेषफणी कुतोऽत्र स तु यश्चक्षु सहस्रद्वये-
नाकर्ण्यैनमथ स्तुतौ वितनुयाज्जिह्वासहस्रद्वयीम् ॥५२॥

## ४४ मखक (११४० ई०)

अनुकरण करते आमो और आम्र मजरियोके वणनमें आनद आता था, चाहे कश्मीरमें हिमपातके कारण आम एक साल भी न ठहर सकता हो। इनके वशके लोग राज्यके बडे-बडे पदोपर रहते आये थे, इसका उल्लेख इ होने अपने काव्यमें किया ह। इनका परिवार शिवका अन य भक्त था, इसी से शिवको ही लेकर "श्रीकठचरित" काव्यको लिखा, जिसमें २५ सग ह। अपभ्रंश कालके अ य कवियोके दोष-गुण इसमें भी देखे जाते ह।

### श्रीकण्ठचरित

१ पहलेके कवि—

१ दुस्तर क्रमकी दुर्बोधताके सम्ब धसे श्रोताओकी बुद्धिको जो विरक्त करते ह उ हें नही बल्कि मै उ हे कवि यहा समझता हू जिनकी वाणिया मधुकण छोडनेवाली किसी विस्तृत रस को अधिक विशाल परिपाकके उत्कषवाले पिकोकी तरह धारण करती है ।।५०।।

२ थोडेसे दूसरोके श्लोकोको प्रतिदिन रट कर,
जो चौपाई बनाते है, ऐसे बहुतेरे कवि ह ।
किन्तु अविच्छिन्न उठती समुद्र-लहरियोकी रीतियुक्त सुहृद,
कि ही कि हीकी (ही) सुमनोहर वाणी विशद होती है ।।५१।।

३ प्रत्यक्ष वहस्पति जैसे सुकविकी वाणीके दिव्य प्रसारमें
श्रोता और स्तुतिकर्ताकी बातोमे कौन चम चक्षु मनुष्य निपुण हो सकता है ? यहा वह शेषोके फण कहा मिल सकते है, जो कि दो हजार आखोसे, सुनकर फिर दो हजार जिह्वाओसे इसकी प्रशसा करग ।।५२।।

४ मेण्ठे स्वद्विरदाधिरोहिणि वश याते सुबन्धौ विधे ,
शान्ते हन्त च भारवौ विघटिते वाणे विषादस्पृश ।
वाग्देव्या विरमन्तु मन्तुविधुरा द्राग्दृष्टयश्चेष्टते,
शिष्ट कश्चन स प्रसादयति ता यद्वाणिसद्वाणिनी ।।५३।।

५ त्रयस्त्रिशत्कोटयो दधतु विबुधा द्वेषकलुषा,
धिय नित्य काव्ये त्रिदशचरिते के वयममी ।
भुव खण्डेऽप्यस्मिन्वत स विधिनैकोऽपि विबुधौ,
न सृष्टो य काव्य धतविमलबुद्धि कलयते ।।५४।।
—सग २

(२) **कश्मीरदेश —**

६ कुवेरसख्या ककुभो ललाटिका यदेति कश्मीरपदाभिधेयताम्
सतीसरोनाम तदस्ति मण्डल विचित्रसर्गाविभृथ प्रजापते
।।१।।

७ विभान्ति यत्रानघदैघ्यसौहृदादहयुभिर्यूपपरिग्रहैदिश ।
कले प्रवेशानवकाशसिद्धये स्वय मुखेष्वकुरितागला इव
।।२।।

८ विभाव्यते सान्द्रहिमाद्रमूतिभि प्रवतिताट्टालकमुद्रमद्रिभि
मणिव्रजैश्वयजितेनसूत्रितप्रदक्षिणक्षीरसरस्वतीव यत् ।।३।।

९ स्थलाधिदेवी कुरुविन्दशेखरप्रभाकुरै कुकुमगभकेसरै ।
करोति यस्य क्षितिरक्षतायुष जगत्रयस्त्रैणविशेषकक्रियाम्
।।६।।

१० वितस्तया यत्र लुठत्तटद्रुमप्रसूनसौहार्दभृतोऽलिसंपद ।
पुरस्क्रियन्ते हठमज्जनोत्सवभ्रमत्सुरस्त्रीकबरीसनाभय
॥७॥

११ रसायनैयत्र पुरंध्रिविभ्रमक्रियामयैरात्तनवीनयौवन ।
पतत्तुषारच्छलतस्तप क्षणे जहाति मूर्तं पलित रतिप्रिय
॥८॥

१२ विवृण्वती कौतुकतन्तुसततिं भुव यदीयामधिगम्य शारदा ।
घनै रजोभिश्चरणारविन्दजै करोति सारस्वतदृक्प्रसादनम्
॥१०॥

१३ स यत्र भग कपटेश्वराख्यया निरस्तलोकत्रयकल्मषक्लम ।
दधद्वपु काष्ठमय जले स्वपित्यनुद्गमायेव दगग्नितेजस
॥१४॥

१४ बिभर्ति मातण्डवपुयदन्तिके पद प्रभुध्वान्तगदैकभेषजम् ।
उपेत्य पौरप्रमदामुखेन्दुभि स्वकान्तिपूरैमसणीकृतातप
॥१५॥

१५ गुणैमयूखैरिव शुद्धिमत्तरैनिकाममुत्तसितसवदिङमुखम् ।
धृतप्रसिद्धि प्रवराख्यया पुर विगाहते यस्य किरीटरत्नताम्
॥२१॥

१६ जयन्ति ते यत्र चकोरचक्षुषा पर विलासा रतितन्त्रसूरय ।
विवृण्वते मान्मथशौयकत्थनप्रथासु ये तथ्यतया समथनाम् ॥
॥२२॥

१७ पयोनिधिप्रेमभुवोमहासरिद्वितस्तयोयत्र चकास्ति सगम ।
वन घनावतनिभेन योजयन्नवालवालैरिव धमगर्मुताम् ॥२४॥

